दिशो ह्यस्य स्रक्तयो द्यौरस्योत्तरं बिलम्। स एष कोशो वसुधानस्तस्मिन् विश्व मिदं श्रितम् ॥ १ ॥

तस्य प्राची दिग्जुहूर्नाम, सहमाना नाम दक्षिणा, राज्ञी नाम प्रतीची, सुभूता नामोदीची, तासां वायुर्वत्सः। स य एतमेवं वायुं दिशां वत्सं वेद, न पुत्ररोद ँ रोदिति। सोऽहमेतमेवं वायुं दिशां वत्सं वेद, मा पुत्ररोद ँ रुदम्।२।

अरिष्टं कोशं प्रपद्येऽमुना ऽमुना ऽमुना, प्राणं प्रपद्ये ऽमुनाऽमुनाऽमुना, भूः प्रपद्येऽमुनाऽमुनाऽमुना, भुवः प्रपद्येऽमुनाऽमुनाऽमुना, स्वः प्रपद्येऽमुनाऽमुनाऽमुना, स यदवोचम् 'प्राणं प्रपद्ये' इति। प्राणो वा इद ँ सर्वं भूतं यदिदं किञ्च, तमेव यत्प्रापत्सि'।४। अथ यदवोचम् 'भूः प्रपद्ये' इति। पृथिवीं प्रपद्येऽन्तरिक्षं प्रपद्ये दिवं प्रपद्य इत्येव तदवोचम्।५। अथ यदवोचम् 'भुवःप्रपद्ये', इति। अग्निं प्रपद्ये वायुं प्रपद्य आदित्यं प्रपद्य इत्येव तदवोचम्।६। अथयदवोचं 'स्वःप्रपद्ये' इति। ऋग्वेदं प्रपद्ये, यजुर्वेदं प्रपद्ये सामवेदं प्रपद्ये इत्येव तदवोचं तदवोचम्।७।

[ *एक सन्दूक है ] जिसका पेट अन्तरिक्ष है और पृथिवी

* यह त्रिलोकी एक सन्दूक है, जिसका निचला तल पृथिवी है, ऊपर का ढकना द्यौ है, और पेट अन्तरिक्ष है। और मनुष्यों के कर्म साधन और फलों का खजाना इस में भरा हुआ है॥

तत्प्रातः सवनं । चतुर्विं ᳪ शत्यक्षरा गायत्री, गायत्रं, प्रातः सवनं । तदस्य वसवोऽन्वायत्ताः । प्राणावाव वसवः, एते हीद ᳪ सर्वं वासयन्ति ॥ १ ॥

तञ्चेदेतस्मिन् वयसि किञ्चिदुपतपेत्, सब्रूयात्, प्राणा वसवः ! इदं मे प्रातः सवनं माध्यान्दिन ᳪ सवन मनु सन्तनुतेति माहं प्राणानां वसूनां मध्ये यज्ञो विलोप्सी येति । उद्धैव तत एत्यगदो ह भवति ॥ २ ॥

पुरुष यज्ञ है । उसके जो [ पहले ] चौबीस बरस हैं, वह प्रातः सवन है । गायत्री छन्द चौबीस अक्षर का होता है, और प्रातः सवन गायत्र है [ गायत्री छन्दों से पूरा किया जाता है ] इस [यज्ञ] के उस [भाग, प्रातः सवन] से वसु सम्बन्ध रखते हैं । प्राण [ इन्द्रिय ] [ यहां पुरुष यज्ञ में ] वसु हैं, क्योंकि यह ही इस [ सब प्राणिमात्र ] को बसाते है [ वासयन्ति ] । [देह में प्राणों के बसते हुए ही सब जीव जीवित हैं] ॥ १ ॥

यदि कोई [ रोगादि ] इस [ पहिली ] आयु में उसे तपाए [ तंग करे ], तो वह कहे हे प्राणो-वसुओ ! मेरे इस प्रातः सवन को माध्यन्दिन सवन तक फैलाओ, जिससे कि तुम जो प्राण हो वसु हो, तुम्हारे मध्य में, मै जो यज्ञ हूं, मत लुप्त होजाऊं । इस प्रकार वह निःसंदेह उससे [ रोगसे ] ऊपर चढ़जाता है और नीरोग होता है ॥ २ ॥

---

जीवन को यज्ञरूप बनाऊंगा, और इस पुरुष यज्ञको तीनों सवनों में पूर्ण करूंगा । यह पुरुष जिस प्रकार सोम यज्ञ के ठीक सदृश है, वह सब कुछ यहां दिखलाया गया है ॥

अथ यानि चतुश्चत्वारि ँ शद् वर्षाणि, तन्मा-
न्दिन ँ सवनं । चतुश्चत्वारि ँ शदक्षरा त्रिष्टुप्
ष्टुभं माध्यान्दिन ँ सवनं। तदस्य रुद्रा अन्वायत्ताः ।
णा वाव रुद्रा एते हीदं ँ सर्वं ँ रोदयन्ति ॥३॥
तञ्चेदेतस्मिन् वयसि किञ्चिदुपतपेत्, सब्रूयात्
प्राणाः रुद्राः । इदं मे माध्यान्दिन ँ सवनं तृतीय-
वनमनुसन्तनुतेति । मा ऽहं प्राणाना ँ रुद्राणां मध्ये
ज्ञो विलोप्सीयेति । उद्धैव तत एत्यगदो ह भवाति ॥४॥

अब [ उस से आगे ] जो चवालीस बरस हैं, वह माध्यन्दिन वन है । त्रिष्टुप् छन्द चवालीस अक्षर का है, और माध्यन्दिन वन त्रैष्टुभ [ त्रिष्टुप् छन्दों से कियाजाता है ] । इस [ यज्ञ ] के इस [ भाग-मध्यन्दिन सवन ] से रुद्र सम्बन्ध रखते हैं । प्राणही [ इन्द्रिय ] ही [ यहां पुरुषयज्ञ में ] रुद्र हैं, क्योंकि यह इस सब को रुलाते हैं * [ रोदयन्ति ) ॥ ३ ॥

यदि कोई [ रोग आदि ] इस [दूसरी] आयु में उसे तपाए, तो वह कहे— 'हे प्राणो रुद्रो ! मेरे इस माध्यान्दिन सवन को तृतीय सवन तक फैलाओ, ताकि तुम जो प्राणहो रुद्र हो, तुम्हारे मध्य में मै जो यज्ञ हूं, मत लुप्त होजाउं'। इस प्रकार वह निःसंदेह ऊपर चढ़जाता है (आराम पाता है) और नीरोग होजाता है ॥४॥

अथ यान्यष्टचत्वारि ँ शद्वर्षाणि, तत् तृतीय-
सवनं । अष्टचत्वारि ँ शदक्षरा जगती, जागतं

*मध्य की आयु में प्राण क्रूर होते हैं, इसलिये रुद्र हैं ॥ (शंकराचार्य)

तृतीय सवनं । तदस्यादित्या अन्वायत्ताः । प्राणा वावादित्या एते हीद ँ सर्वं माददते ॥ ५ ॥

तञ्चेदेतस्मिन् वयसि किञ्चिदुपतपेत्, स ब्रूयात् 'प्राणा आदित्याः ! इदं मे तृतीय सवन मायुरनु सन्तनुतेति । माहं प्राणानामादित्यानां मध्ये यज्ञो विलोप्सीयेति । उद्धैव तत एत्यगदो ह भवति ॥ ६ ॥

अब [ उससे आगे ] जो अड़तालीस बरस हैं, वह तृतीय [तीसरा] सवन है । जगती छन्द अड़तालीस अक्षर का है, और तृतीय सवन जागत है [जगती छन्द छन्दों से कियाजाता है] । इस (यज्ञ) के उस [ भाग, तृतीयसवन ] से आदित्य सम्बन्ध रखते हैं । प्राण [इन्द्रिय] ही [यहां पुरुषयज्ञ में] आदित्य हैं, क्योंकि यह इस सब को ग्रहण करते हैं * ॥ ५ ॥

यदि कोई [रोगआदि] इस [तीसरी ] आयु में उसे तपाए, तो वह कहे । हे प्राणो आदित्यो ! इस मेरे तीसरे सवन को आयु तक [ ११६ बरस तक ] फैलाओ [ यज्ञको समाप्त करो ] जिससे कि तुम जो प्राण हो आदित्य हो, तुम्हारे मध्य में मैं जो यज्ञ हूं, मत लुप्त होजाऊं, इस प्रकार वह निःसंदेह उस [ रोग ] से ऊपर चढ़ता है, और नीरोग होजाता है ॥ ६ ॥

एतद्धस्म वै तद्विद्वानाह महीदास ऐतरेयः । 'स किं म एतदुपतपसि, योऽहमनेन न प्रेष्यामीति ' स ह

* शब्दादि विषय को ग्रहण करते हैं, ( शंकराचार्य्य ) अथवा इस सब को संभाले हुए हैं ॥

षोडशं वर्षशतमजीवत् । प्र ह षोडशं वर्षशतं जीवति, य एवं वेद ॥ ७ ॥

महीदास ऐतरेय (इतरा का पुत्र) जो इस (रहस्य) का जानने वाला था, उसने कहा (रोग को सम्बोधन करके) 'तू क्या यह मुझे तपाता है, मैं इससे नहीं मरूंगा?' वह एक सौ सोलह बरस (अर्थात् २४+४४+४८) जीता रहा। (और भी) जो (कोई) ऐसा जानता है (ऐसे निश्चय वाला है) वह एक सौ सोलह बरस जीता है * ॥ ७ ॥

इस खण्ड का अभिप्राय यह है, कि दीर्घजीवी होने के लिये मनुष्य का दृढ़ निश्चय होना चाहिये, और साथ ही उसे अपने जीवन को एक परोपकार की लड़ी में परो देना चाहिये, यही अपने आपको यज्ञरूप बनाना है। यही इसके आरम्भ में कहा है **'पुरुषो वाव यज्ञः'**। सोमयज्ञ के तीन सवन होते हैं, प्रातः सवन, माध्यन्दिनसवन, और तृतीयसवन; ऐसे ही पुरुष को भी अपने जीवित-काल के तीन सवन मानने चाहियें। विधियज्ञ में पहला प्रातःसवन है, उस में गायत्री छन्द का प्रयोग होता है, गायत्री छन्द चौबीस अक्षर का है। सो पुरुष को अपनी आयु के पहले चौबीस वर्ष प्रातःसवन मानना चाहिये। विधियज्ञ में प्रातःसवन के मालिक वसु हैं, सो पुरुषयज्ञ में प्राण [इन्द्रिय] वसु कहलाते हैं †। यदि इस प्रातः-

---

* यज्ञके तीन सवन और उनके देवता आदि के विषय में देखो, छान्दोग्य० २।२४।१। छन्दों के सम्बन्ध में देखो, शत० ब्रा० ४।२।२० ॥

† पुरुष यज्ञ में रुद्र और आदित्य भी प्राण ही हैं, जो माध्यन्दिन सवन और तृतीयसवन के मालिक हैं ॥

सवन [ २४ वर्ष ] में कोई रोग उसे तपाए [ अर्थात् यज्ञ में विघ्न होता दीखे ] तो वह दृढ़ निश्चय से प्राणों को कहे, हे प्राणो तुम इस यज्ञ में वसु हो, प्रातः सवन के मालिक हो, इसकी रक्षा करना तुम्हारा काम है । तुम अपने सवन के रक्षक बनो, विघ्न को दूर हटाओ, और इस सवन को दूसरे सवन के साथ मिलादो। ऐसा दृढ़ विश्वास उसके लिये अवश्य कल्याणकारी होता है, क्योंकि 'क्रतुमयः पुरुषः' पुरुष क्रतुमय है ( छान्दो० ३ । १४ । १ )

अब विधियज्ञ में प्रातःसवन के पीछे दूसरा माध्यंदिनसवन आरम्भ होता है, इसमें त्रिष्टुप् छन्द का प्रयोग होता है । त्रिष्टुप् छन्द चवालीस अक्षर का है । सो पुरुष को भी अपने पहले चौबीस बरस प्रातः सवन के भोगकर उसके आगे चवालीस बरस अर्थात् अड़सठ बरस की आयुतक अपना माध्यन्दिनसवन मानना चाहिये। इसी प्रकार अड़सठ के आगे और अड़तालीस बरस अर्थात् एक सौ सोलह बरस तक अपना तृतीयसवन मानना चाहिये । इस तीसरे सवन को पूर्ण करके यज्ञ परिपूर्ण होता है, जो अपने जीवन को यज्ञमय बनाकर दृढ़ विश्वास रखता है, कि अब उसके लिये कोई अपमृत्यु नहीं है, वह मृत्यु को दबाकर इस यज्ञ को अवश्य पूर्ण करेगा, सो यह विश्वास महीदास ऐतरेय ने अपने जीवन में सत्य कर दिखलाया है । यह मार्ग अब भी सबके लिये खुला है, जो चाहता है, वह चले, और उसका अमृतफल लाभ करे ॥

सत्तरहवां खण्ड *

स यदशिशिषति, यत्पिपासति, यन्न रमते, ता

* इस खण्ड का विषय पूर्व खण्ड के साथ एक है । यहां भी पुरुष और यज्ञ की तुल्यता दिखाई है ॥

अस्य दीक्षाः ॥ १ ॥ अथ यदश्नाति, यत्पिबति, यद्रमते, तदुपसदैरेति ॥ २ ॥ अथ यद्धसति, यज्जक्षति, यन्मैथुनं चरति, स्तुतशस्त्रैरेव तदेति ॥ ३ ॥ अथ यत् तपो दानमार्जवमहिꣳसा सत्यवचनमिति, ता अस्य दक्षिणाः ॥ ४ ॥ तस्मादाहुः सोष्यत्यसोष्टेति पुनरुत्पादनमेवास्य तत्, मरणमेवास्यावभृथः ॥ ५ ॥ तद्धैतद् घोर आङ्गिरसः कृष्णाय देवकीपुत्रायोक्त्वोवाचाऽपिपास एव स बभूव। सोऽन्तवेलायामेतत् त्रयं प्रतिपद्येत । अक्षितमस्यच्युतमसि प्राणसꣳशितमसीति । तत्रैते द्वे ऋचौ भवतः ॥ ६ ॥

'आदित् प्रत्नस्य रेतसः' 'उद्वयं तमसस्परि ज्योतिः पश्यन्त उत्तरꣳ स्वः पश्यन्त उत्तरम् । देवं देवत्रा सूर्यमगन्म ज्योतिरुत्तमम् ज्योतिरुत्तममिति॥ ७ ॥

वह [ जो अपने आपको यज्ञ जानता है ] जो भूखा होता है, जो प्यासा होता है, और जो रमण नहीं करता है ( खुशियों से अलग रहता है ], वह इसकी दीक्षा है* ॥ १ ॥

और जो खाता है, पीता है, और रमण करता है [ खुशियें भोगता है ] यह उसका उपसदों के बराबर है † ॥ २ ॥

---

* भूख प्यास सहना, किसी अभीष्ट की प्राप्ति में जो असफलता होती, इत्यादि प्रकार के जो क्लेश उठाने हैं, यह उसके लिये यज्ञ की दीक्षा के सदृश हैं ॥

† उपसदों के दिनों में यजमान को दूध पीने की आज्ञा है, इसलिये खाने पीने आदि के सुख को उपसदों से उपमा दी है ॥

और जो वह हंसता है, खाता है, और मैथुन करता है, यह स्तुत-शस्त्रों के बराबर है * ॥ ३ ॥

और जो तप, दान, सरलता, अहिंसा [ दयाभाव ] और सत्य वचन है, यह उसकी दक्षिणाएं हैं † ॥ ४ ॥

इसलिये जब कहते हैं, 'सोष्यति' और 'असोष्ट' यह इसका नया जन्म है, ‡ मरनाही अवभृथ है § ॥ ५ ॥

घोर आङ्गिरस [ अङ्गिरसगोत्री ] ने यह [ यज्ञ का रहस्य ] [ अपने शिष्य ] देवकी के पुत्र कृष्ण ¶ को उपदेश करके कहा—

* स्तुत जो ऋचाएं गाई जाती हैं, शस्त्र जो ऋग्वेदियों से पढ़ी जाती हैं ॥

† यहां तक दीक्षा, उपसद, स्तुत-शस्त्र और दक्षिणा ये यज्ञ के अंग पुरुष में दिखलाए हैं ॥

‡ यहां शब्द में तुल्यता दिखलाई है 'सोष्यति' अर्थात् (सोमको) निचोड़ेगा। और जब निकालचुकता है, तो कहा जाता है 'असोष्ट' अर्थात् (रस) निचोड़ा गया है। सोम यज्ञ में इन दोनों के यह वास्तव अर्थ हैं। पर 'सू-धातु' के रस निचोड़ना अर्थ भी हैं, और जन्म देना अर्थ भी हैं,इसलिये जब पुरुष का जन्म होना होता है,तब भी कहते हैं 'सोष्यति' ( यह माता पुत्रको ) जनेगी । और जन्म होने के पीछे कहते हैं 'असोष्ट' (उसनेपुत्र) जन्मा है। यह दोनों शब्द जो यज्ञ में सोम की उत्पत्ति में बोले जाते हैं,वही पुरुष की उत्पत्ति में बोले जाते हैं, इस लिये पुरुष का जन्म सोमरस के ग्रहने के सदृश है ॥

§ अभृथ, यज्ञ की समाप्ति का स्नान, यहां ११६ वर्ष की आयु से पुरुषयज्ञ को समाप्त करके जो उसका मरना है, वही अवभृथ है ॥

¶ यहां देवकी का पुत्र कृष्ण" इतना मात्र देखकर यह नहीं कह सके, कि यह वही वसुदेव के पुत्र अर्जुन के सखा कृष्ण हैं। पिता

[जिसके कि सुनने से] उसे फिर कोई प्यास [कुछ और जानने की इच्छा] नहीं रही— कि जब उसका [अपने आपको यज्ञ जाननेवाले का] अन्त का समय हो, तो वह इन [ तीन यजुओं ] की शरण ले [ इन तीन मन्त्रों का जपकरे ] " तू अविनाशि है " " तू न बदलने वाला है " " तू प्राण का तीक्ष्ण किया हुआ [ सूक्ष्म तत्त्व ] है " इस [ विषय ] पर यह दो ऋचा हैं ॥ ७ ॥

*तब वह [जगत्के] पुराने बीज [ सत, आदित्यस्थ ब्रह्म ] की ज्योति

---

पुत्र या माता पुत्र या दोनों भाइयों के एकसे नामों का मेल कहीं जगह पाया जाता है। और किसी टीकाकारने भी यहां घोर आङ्गिरस का शिष्य लिखने के सिवाय और इसके विषय में कुछ नहीं लिखा। और न ही इन प्राचीन उपनिषदों में वासुदेव कृष्ण का कहीं नाम है। शाण्डिल्य सूत्रकार जिसे कृष्ण के विषय में श्रुति प्रमाण देने की बड़ी रुचि है, वह भी इस प्रमाण को उद्धृत नहीं करता, किन्तु नारायण उपनिषद् और अथर्व शिरस् इन नवीन उपनिषदों के प्रमाणों पर ही ठहर जाता है। सो यह घोर आङ्गिरस का शिष्य कृष्ण वासुदेव कृष्ण से प्राचीन प्रतीत होता है, यद्यपि इसकी माताका नाम भी देवकी ही है।

* इसमें पहले मन्त्र की प्रतीक दी गई है। सारा मन्त्र यह है— आदित् प्रत्नस्य रेतसो ज्योतिः पश्यन्ति वासरम्। परो यदिध्यते दिवि' इसका अर्थ पूरा ऊपर देदिया है। दूसरी ऋचा का पाठ ऋग्वेद १।५०।१० में 'ज्योतिः पश्यन्त उत्तरम' की जगह यजुर्वेद २०।२१ में 'स्व पश्यन्त उत्तरम' है, और अथर्व वेद ७।५३।७ में इसकी जगह 'रोहन्तो नाकमुत्तमम' यह पाठ है। तात्पर्यांश तीनों में एक है। इसीलिये यहां 'ज्योतिः पश्यत उत्तरम'। के आगे 'स्व पश्यन्त

को देखते हैं, जो सर्वत्र व्याप्त है, सब से ऊंची है, जो द्यौ में चमकर ही है' [ऋग् ८ । ६ । ३०]

'जो [अविद्याके] अन्धेरे से ऊपर है, ऊंची से ऊंची ज्योति है, 'जो ऊंचे से ऊंचा स्वर्ग है' देवों के मध्य में जो देव है, उस सूर्य को हम पहुंचे है, जो सब से ऊंची ज्योति है, हां सब से ऊंची ज्योति है [ऋग् १ । ५० । १०] । ७।

अठारहवां खण्ड

मनो ब्रह्मेत्युपासीतेत्यध्यात्मम् । अथाधिदैवतम्, आकाशोब्रह्मेति, उभयमादिष्टं भवत्यध्यात्मं चाधिदैवतं च ॥ १ ॥ तदेतच्चतुष्पाद् ब्रह्म । वाक् पादः प्राणः पादः, चक्षुः पादः, श्रोत्रं पादः । इत्यध्यात्मम् । अथाधिदैवतम्—अग्निः पादो, वायुः पादः, आदित्यः पादो, दिशः पाद इति । उभयमेवादिष्टं भवत्यध्यात्मं चैवाधिदैवतं च ॥ २ ॥ वागेव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः, सोऽग्निना ज्योतिषा भाति च तपति च । भाति च तपति च कीर्त्या यशसा ब्रह्मवर्चसेन य एवं वेद ॥३॥ प्राण एव ब्रह्मणश्चतुर्थःपादः,स वायुना ज्योतिषा भातिच

---

उत्तरम् ' उसका अर्थ दिखलाया प्रतीत होता है । यहां आदित्यस्थ शबलब्रह्म ( सत्य ) का वर्णन है । शंकराचार्य की व्याख्या, 'स्व' ' के स्थान ' स्म ' पाठ को लेकर है, कि वही ज्योति हमारे हृदय में है॥

तपति च। भाति च तपति च कीर्त्या यशसा ब्रह्मवर्चसेन य एवं वेद।४। चक्षुरेव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः, स आदित्येन ज्योतिषा भाति च तपति च। भाति च तपति च कीर्त्या यशसा ब्रह्मवर्चसेन य एवं वेद । श्रोत्रमेव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः, स दिग्भि ज्योतिषा भाति च तपति च । भाति च तपति च कीर्त्या यशसा ब्रह्मवर्चसेन य एवं वेद ॥ ६ ॥

मन *ब्रह्म है, यह उपासना करे, यह अध्यात्म (देह के सम्बन्ध में) है। और अधिदैवत (देवताओं के सम्बन्ध में) यह है कि आकाश ब्रह्म है (यह उपासन करे)। सो यह दोनों (उपासनाएं) उपदेश की गई हैं—अध्यात्म और अधिदैवत ॥ १ ॥

---

* पूर्व ३ । १४ । २ में जो आत्मा के विषय में 'मनोमय' और 'आकाशात्मा' कहा है। जिसका अभिप्राय यह है, कि मन उसकी महिमा को प्रकाशित करता है और आकाश उसकी महिमा दिखलाता है। यहां शरीर के अन्दर उसके महत्त्व को प्रकाशित करने वालों में से मन को लिया है, क्योंकि मन देह में एक बड़ी दिव्य शक्ति है, और बाह्य जगत् में आकाश ही सब से बड़ा है। वहां यह आत्मा के महत्त्व में और कई विशेषणों के अन्दर यह भी दो (मनोमयः और आकाशात्मा) विशेषण हैं। यहां स्वतन्त्ररूप में इनकी अलग उपासना बतलाई है, एक तो शरीर के अन्दर और दूसरी बाहर ॥

यह ब्रह्म (मन या आकाश) चार पाद वाला है। वाणी एक पाद है, प्राण (घ्राण) एक पाद है, नेत्र एक पाद है, श्रोत्र एक पाद है—यह अध्यात्म है। अब अधिदैवत (कहते हैं) अग्नि एक पाद है, वायु एक पाद है, सूर्य एक पाद है, दिशाएं एक पाद हैं *, सो यह दोनों (उपासनाएं) उपदेश की गई हैं—अध्यात्म और अधिदैवत ॥ २ ॥

वाणी ही ब्रह्म का चौथा पाद है। वह (पाद) अग्निरूप ज्योति से चमकता है, और तपता है†। वह जो इस प्रकार जानता है (उपासता है) वह कीर्ति से, यश से, ब्रह्मवर्चस से चमकता है और तपता है॥ ३ ॥

प्राण ही ब्रह्म का चौथा पाद है। वह वायुरूप ज्योति से चमकता है और तपता है ॥ ४ ॥

श्रोत्र ही ब्रह्म का चौथा पाद है, वह दिशारूपी ज्योति से चमकता है और तपता है। वह जो इस प्रकार जानता है, वह कीर्ति से, यश से और ब्रह्मवर्चस से चमकता है और तपता है॥६॥

---

* मन, घ्राण नेत्र और श्रोत्र द्वारा बाह्य विषयों में पहुंचता है, और वाणी द्वारा अपने अन्दर के भावों को बाहर (दूसरों तक) पहुंचाता है, इसलिये यह चार उसके पाद हैं. और अग्नि, वायु, आदित्य और दिशाएं यह चारों आकाश के उदर से पाद की तरह लगे हुए हैं ॥

† समष्टि में जो अग्नि, वायु, आदित्य और दिशाएं हैं, वही व्यष्टि में वाणी, प्राण, नेत्र और श्रोत्र हैं, उन्हीं दिव्य शक्तियों से यह व्यष्टि शक्तियां चमकती हैं, और उन्हीं से गर्म रहती हैं (अपने काम में उत्साहवती रहती हैं)

उन्नीसवां खण्ड ।

आदित्यो ब्रह्मेत्यादेशः, तस्योपव्याख्यानम् । असदेवेदमग्र आसीत् । तत्सदासीत् तदाण्डं निरवर्तत । तत् संवत्सरस्य मात्रामशयत । तन्निरभिद्यत । ते आण्डकपाले रजतं च सुवर्णंचाभवताम् । १ ।

तद् यद् रजतꣳसे यं पृथिवी, यत् सुवर्णꣳसा द्यौः, यज्जरायु ते पर्वताः, यदुल्वंस मेघो नीहारः, या धमनयस्ता नद्यः, यद् वास्तेयमुदकꣳस समुद्रः ; २ ।

अथ यत्तदजयत सोऽसावादित्यः । तं जायमानं घोषा उलूलवोऽनूदतिष्ठन्त, सर्वाणि च भूतानि, सर्वे च कामाः तस्मात तस्योदयं प्रति प्रत्यायनं प्रति घोषा उलूलवोऽनुतिष्ठन्ति सर्वाणिच भूतानि सर्वे चैव कामाः ३

स य एतमेवं विद्वानादित्यं ब्रह्मेत्युपास्ते, अभ्याशो ह यदेनꣳसाधवो घोषा आचगच्छेयुरुप च निम्रेडेरन् निम्रेडेरन् । ४ ।

सूर्य *ब्रह्म है यह आदेश है और उसका यह पूरा व्याख्यान है, आरम्भ में यह असत्† ही था वह सत् (व्यक्त) हुआ, वह इकट्ठा हो

---

*सूर्य पहले मनोनामब्रह्म के एक पाद के तौर पर कहा है. अब यहां यह सकलब्रह्म के रूप में स्वतन्त्र उपासना की जगह ठहराया है॥

† असत् से अभाव अभिप्रेत नहीं, किन्तु अव्यक्त नामरूप अभिप्रेत है। असत् से सत् का होना इसी उपनिषद (६।२।१) में और

गया (जम गया) वह एक अंडा* बन गया। वह (अंडा) एक बरस परिमाण लेटा रहा। (तब) वह फट गया (जैसे पक्षियों का अंडा फटता है) (अब) वह अंडे के दो कपाल (आधे टुकड़े) हुए एक रुपहरी और दूसरा सुनहरी†। १।

वह जो रुपहरी था, वह यह पृथिवी है, और जो सुनहरी था, वह द्यौ है, जो जेर, [मोटी झिल्ली] थी, वह पर्वत हैं जो नीचे पतली झिल्ली थी; वह मेघ और कुहर है, जो छोटी नाड़ियें थीं वह नदियां हैं, जो वस्ति [ मूत्राशय ] का पानी था, वह समुद्र है ॥ २ ॥

और वह जो उत्पन्न हुआ, [ अण्डे में से निकला ] वह सूर्य है। जब वह उत्पन्न हुआ, तो उलूलव‡ के घोष [ नअरे ] उठे, और सारे भूत [ प्राणधारी, उठे ] और सारी कामनाएं ( प्राणियों की जरूरतें, उठीं=उत्पन्न हुईं ) इसलिये सूर्य के उदय के लिये, वापिस आने

---

से खण्डन किया है। इसलिये जहां कहीं असत् से सत् का होना कहा है, वहां असत् से तात्पर्य अव्यक्त है, यहां यह सूर्य की प्रशंसा के लिये कहा है। जगत् के नाम रूप का प्रगट होना सूर्य के अधीन है, उसके बिना घुप अन्धेरे में सब कुछ अविज्ञात रहता है ॥

* अण्ड शब्द की जगह आण्ड शब्द भी उपनिषदों के समय व्यवहृत था, दो बार यहां ही प्रयुक्त हुआ है, और ६ । ३ । १ में भी है

† मिलाओ-मनु १ । १२ और वृह० और उप० १ । २ । ४ ॥

‡ उलूलव=उलुरव, ठीक वही शब्द है, जो इङ्गलिश में हुर्रा (*Hurrah*) है। आनन्दगिरि लिखता है 'उलूलव शब्द विशेषे प्रसिद्धः' उलूलव शब्द विशेष में प्रसिद्ध है ॥

के लिये*उल्लव के घोष उठते हैं और सारे प्राणधारी और कामनाएं उठती हैं ॥ ३ ॥

वह जो इस (सूर्य) को इस प्रकार उपासता है, जल्दी ही उसके पास साधु ध्वनियें (नेक ध्वनियें) आएंगी और उसे सुख देंगी हां सुख देंगी ॥ ४ ॥

चौथा प्रपाठक (पहला खण्ड) †

॥ ॐ। जानश्रुतिर्ह पौत्रायणः श्रद्धादेयो बहुदायी बहुपाक्य आस। स ह सर्वत आवसथान् मापयाञ्चक्रे, सर्वत एव मे ऽत्स्यन्तीति ॥ १ ॥

अथ ह हंसा निशायामतिपेतुः, तद्धैव ँ ह ँ सो हं ँ समभ्युवाद-'हो हो यि भल्लाक्ष! भल्लाक्ष! जानश्रुतेःपौत्रायणस्य समं दिवा ज्योति राततं। तन्मा प्रसाङ्क्षीः, तन्मा प्रधाक्षीरिति ॥ २ ॥

तमु ह परः प्रत्युवाच 'कम्वर एनमेतत्सन्त ँ सयुग्वानमिव रैकमात्थेति'। 'यो नु कथ ँ सयुग्वा रैक इति' ॥ ३ ॥

---

*व्याख्याकारों ने इसका अर्थ अस्त होने पर भी लिखा है, पर उस अर्थ में 'प्रत्ययन' शब्द होना चाहिये। 'प्रत्ययन' का अर्थ फिर वापिस आना ही समुचित है, जो यहां उदय को स्पष्ट करता और यही उत्सव का काल है॥

† पूर्व वायु और प्राण ब्रह्म के पाद के तौर पर आए हैं, यहां ब्रह्मरूप में उनकी स्वतन्त्र उपासना है॥

यथा कृतायविजितायाधरेयाः संयन्त्येव मेन ँ सर्वं तदभि समेति, यत्किञ्च प्रजाः साधु कुर्वन्ति । यस्तद्वेद यत्सवेद । समयैतदुक्त इति' ॥ ४ ॥

तदुह जानश्रुतिः पौत्रायण उपशुश्राव, स ह सञ्जिहान एव क्षत्तारमुवाच 'अङ्गारे ह सयुग्वानमिव रैक्कमात्थेति' 'योनु कथ ँस युग्वारैक इति' ॥ ५ ॥

यथा कृतायविजितायाधरेयाः संयन्त्येवमेन ँ सर्वं तदभि समेति, यत् किञ्च प्रजाः साधु कुर्वन्ति । स यस्तद्वेद यत्स वेद । स मयैतदुक्त इति' ॥ ६ ॥

स ह क्षत्ता ऽन्विष्य 'नाविद मिति' प्रत्येयाय । त ँहोवाच—'यत्रारेब्राह्मणस्यान्वेषणा तदेनमर्च्छेति' ७

सोऽधस्ताच्छकटस्य पामानं कषमाणमुपोपविवेश । त ँहाभ्युवाद 'त्वं नु भगवः सयुग्वारैक इति' 'अह ँ ह्यरा ३इति' ह प्रतिजज्ञे । स ह क्षत्ता, 'अविदमिति' प्रत्येयाय ॥ ८ ॥

जान श्रुति पौत्रायण * श्रद्धा से देने वाला, बड़ा उदार हुआ है, जिसका घर अतिथियों के लिये सदा खुला था । उसने हर एक जगह रहने के घर ( टिकाने, धर्मशालाएं ) बनवाए, इसलिये कि हर एक जगह ( यात्री ) मेरा अन्न खाएंगे ॥ १ ॥

---

* जानश्रुति=जन श्रुत की सन्तान, पौत्रायण=पोते का पुत्र अर्थात् जनश्रुत का प्रपोता ॥

एक बार रात्रि को कुछ हंस * (उसके घर के ऊपर से) उड़ते हुए गए, और तब एक हंस ने दूसरे हंस को इस प्रकार कहा 'होहो ! भल्लाक्ष भल्लाक्ष ! (मन्ददृष्टि !) जानश्रुति पौत्रायण की ज्योति (धर्म का तेज) द्यौ की तरह फैला हुआ है। उस (ज्योति) के ऊपर से मत उलांघो, न हो कि वह तुझे जला दे' ॥ २ ॥

दूसरे ने उसे उत्तर दिया 'अरे माना यह एक योग्य राजा है, पर कौन है यह बेचारा, जिसको तुम सयुग्वा रैक की तरह बोलते हो †' (पहले ने पूछा) 'कैसा है वह सयुग्वा रैक, जिसके विषय में तुम कहते हो' ॥ ३ ॥

(दूसरे ने उत्तर दिया) 'जैसे (जुए के खेल में) कृत अय‡ से जीतने पर निचले सारे अय उसी में आ जाते हैं, इसी प्रकार यह उसमें (रैक की नेकी में) आ जाती है, जो कुछ लोग नेकी करते हैं

---

* इसका तत्त्व (असलीयत) हमारे लिये अभी चिन्तनीय है। शंकराचार्य लिखते हैं कि राजा के अन्नदान आदि गुणों से प्रसन्न होकर देवता वा ऋषि हंस का रूप धार कर उसके दर्शनगोचर हुए॥

† अर्थात् जो वचन सयुग्वा रैक के विषय में कहना चाहिये, वह तुम इसके विषय में बोलते हो। सयुग्वा = गाड़ी का मालिक जिसमें बैल वा घोड़े जुते हुए हैं॥

‡ नर्द जिन पर फूल बने हुए होते हैं, उन्हें अय कहते हैं, यह फूल अलग२ एक, दो, तीन, और चार रखते हैं। इनको क्रम से कलि, द्वापर, त्रेता और कृत कहते हैं। कृत से सबको जीत लिया जाता है क्योंकि दूसरे सब उसके नीचे हैं उसके अन्तर्गत हैं। इसी प्रकार रैक में जो नेकी है, उसमें दूसरे सारी नेकी जीती जाती है॥

(या उसकी नेकीमें) जो उसको जानता है, जिसको कि वह (रैक) जानता है। वह मैंने यह (इस आदर से) कहा है' ॥ ४ ॥

जान श्रुति पौत्रायण ने यह (बात चीत) सुनी, और उसने (प्रातः) उठते ही क्षत्ता (द्वारपाल) को कहा 'प्यारे! तू (मुझे) सयुग्वा रैक की तरह कहता है*(सयुग्वारैककी प्रशंसा तू मुझे देता है) (उसने कहा) 'कैसा है वह सयुग्वा रैक'॥ ५ ॥

(राजा ने कहा) 'जैसे (जुए के खेलने में) कृत अय से जीतने पर निचले सारे अय उसी में आ जाते हैं, इसी प्रकार वह सब उसकी नेकी में आ जाती है, जो कुछ लोग नेकी करते हैं, (या इसकी नेकी में) जो उसको जानता है, जिसको कि वह जानता है। वह मैंने यह कहा है' ॥ ६ ॥

क्षत्ता उसे ढूंढने के लिये गया, और यह कहते हुए वापिस आया कि 'मैंने उसे नहीं पाया' तब उसे (राजा ने) कहा 'अरे जहां किसी ब्राह्मण की ढूंढ होनी चाहिये (एकान्त स्थान में) वहां उसे ढूंढ ॥ ७ ॥

अब वह (क्षत्ता) (एक पुरुष के पास पहुंचा जो) एक छकड़े के नीचे अपनी दाद को खजिया रहा था, वह उसके पास बैठ गया और उसे कहा 'भगवन्! क्या आप सयुग्वारैक हैं' उसने कहा 'हां मैं हूं'। तबक्षत्तावापिस आया और कहा 'मैंने उसे पा लिया है'८॥

---

* क्षत्ता ने जो उसकी स्तुति की, तो उसने वही रात वाली बात उसे कही। और क्षत्ता ने राजा का अभिप्राय जानकर रैक की ढूंढ पाया, जिससे कि राजा उसे जान जाए, जो कुछ कि रैक जानता है॥

दूसरा खण्ड

तदु ह जानश्रुतिः पौत्रायणः षट्शतानि गवां निष्कमश्वतरीरथं तदादाय प्रतिचक्रमे। तꣳ हाभ्युवाद ॥१॥

रैक्वेमानि 'षट्शतानि गवामयंनिष्कोऽयमश्वतरीरथो, ऽनु म एतां भगवो ! देवतां शाधि यां देवतामुपास्स इति ' ॥ २ ॥

तमु ह परः प्रत्युवाच 'अह हारेत्वा शूद्र ! तवैव सहगोभिरस्त्विति '। तदुह पुनरेव जानश्रुतिः पौत्रायणः सहस्रं गवां निष्कमश्वतरीरथं दुहितरं तदादाय प्रति चक्रमे ॥ ३ ॥

तꣳ हाभ्युवाद-' रैक्वेदꣳ सहस्रं गवामयं निष्को ऽयमश्वतरीरथ इयं जायाऽयंग्रामो यस्मिन्नास्से, ऽन्वेव मां भगवः ! शाधीति ' ॥ ४ ॥

तस्याह मुखमुपोद्गृह्णन्नुवाच-' आजहारेमाः शूद्र ! अनेनैवमुखेनालापयिष्यथा इति '। ते हैते रैक्वपर्णा नाम महावृषेषु यत्रास्मा उवास। तस्मैहोवाच ॥५॥

"रैक्व यह छः सौ गाएं हैं, यह मोहरों का हार और यह खच्चरों समेत रथ है, हे भगवन् ! मुझे उस देवता का अनुशासन कीजिये, जिसे आप उपासते हैं" ॥ २ ॥

उसे दूसरे ने उत्तर दिया 'अह ! यह हार और गाड़ी गौओं के सहित हे शूद्र ! तेराही रहे'

तब जानश्रुतिपौत्रायण ने फिर एक हज़ार गौएं एक मोहरों का हार, एक खच्चरों समेत रथ और एक निज कन्या इनको लिया और उसके पास पहुंचा ॥ ३ ॥

और उसे कहा ' रैक्व यह हजार गौएं है, यह मोहरों का हार है, यह खच्चरों समेत रथ है, और यह पत्नी है, और यह ग्राम है, जिसमें तू रहता है । हे भगवन् ! मुझे उपदेश दो ॥ ४ ॥

उसने उस ( कन्या ) के मुख को ऊंचे उठाकर कहा ' तुम यह ( गौएं और दूसरे उपहार ) ले आए हो हे शूद्र ! पर केवल इस मुख से तुम मुझे बुलवाते हो * '

सो यह रैक्वपर्ण ग्राम महावृषों † में है, जहां ( रैक्व ) उसके लिये ( उसके आधीन ) ‡ रहा । उसने उसे ( राजा को ) कहा-॥५॥

तीसरा खण्ड (संवर्गविद्या)

वायुर्वाव संवर्गः । यदा वा अग्निरुद्वायति, वायुमेवाप्येति ॥ १ ॥

यदा सूर्योऽस्तमेति... 

यदाप उच्छुष्यन्ति वायुमेवापियन्ति, वायुर्ह्येवैतान् सर्वान् संवृङ्क्ते । इत्यधिदेवतम् ॥ २ ॥

अथाध्यात्मम्—प्राणो वाव संवर्गः । स यदा स्वपिति

* इनमें से कोई वस्तु मुझे उपदेश देने के लिये बाधित नहीं कर सकी, केवल यह एक स्त्रीरत्न है, जिसका अनादर नहीं होसक्ता ।

† महावृष देश, अर्थ महापुण्य ॥

‡ शंकराचार्य ने ' असम ' के साथ ' अदात् ' अध्याहार करके यह अर्थ किया है ' राजा ने यह ग्राम उस देदिये '

प्राणमेववागप्येति प्राणं चक्षुः प्राण ँ श्रोत्रं प्राणं मनः, प्राणो ह्येवैतान् सर्वान् संवृङ्क्त इति ॥ ३ ॥

तौ वा एतौ द्वौ संवर्गौ, वायुरेव देवेषु, प्राणः प्राणेषु ।४।

*वायु निःसंदेह संवर्ग † है। जब अग्नि बुझती है, तो वायु में लीन होती है। जब सूर्य अस्त होता है, वायु में लीन होता है (वायु मण्डल में छिपता है) जब चन्द्रमा अस्त होता है, वायु में लीन होता है।१। जब पानी सूखता है, वायु में लीन होता है। वायु ही निःसंदेह इन सब को चूसता है (खाजाता है, जज़ब करलेता है) यह, देवता ओं के सम्बन्ध में है। २।

अब शरीर के सम्बन्ध में (कहते है)-प्राण निःसंदेह संवर्ग है। जब कोई मनुष्य सोता है, तो प्राण में ही उसकी वाणी लीन होती है, प्राण में नेत्र, प्राण में श्रोत्र, और प्राण में मन (लीन होता है) प्राण ही इन सब को चूसता है ॥ ३ ॥

सो यह दो संवर्ग हैं, देवताओं में वायु और प्राणों [इन्द्रियों] में प्राण ॥ ४ ॥

अथ ह शौनकं च कापेयमभिप्रतारिणं च काक्षसेनिं परिविष्यमाणौ ब्रह्मचारी बिभिक्षे । तस्मा उ ह न ददतुः ॥ ५ ॥

---

*अब रैक्व का उपदेश आरम्भ होता है, रैक्व ने अधिदैवत में वायु की और अध्यात्म में प्राण की यह दो संवर्ग उपासना बतलाई है ॥

† संवर्ग, खालेनेवाला, अपने अन्दर मिलालेनेवाला, जज़ब कर लेनेवाला ॥

सहोवाच 'महात्मनश्चतुरो देव एकः कः स जगार भुवनस्य गोपाः । तं कापेय नाभिपश्यन्ति मर्त्या अभिप्रतारिन् बहुधा वसन्तम् । यस्मा वा एतदन्नं तस्मा एतन्न दत्तमिति ॥ ६ ॥

तदु ह शौनकः कापेयः प्रतिमन्वानः प्रत्येयायाह 'आत्मा देवानां जनिता प्रजाना ँ हिरण्यद ँ ष्ट्रो बभसोऽनसूरिः । महान्तमस्यमहिमान माहु रन धमानो यदनन्नमत्तीति वै ब्रह्मचारिन्नेदमुपास्महे, दत्तास्मै भिक्षामिति' ॥ ७ ॥

तस्मा उ ह ददतुः। ते वा एते पञ्चान्ये पञ्चान्ये दश सन्त स्तत्कृतं, तस्मात् सर्वासु दिक्ष्वन्नमेव दश कृतं, सैषा विराडन्नादी, तयेद ँ सर्वं दृष्टम् । सर्वमस्येदं दृष्टं भवत्यन्नादो भवति, य एवं वेद, यएवं वेद ॥ ८ ॥

*एक बार शौनक कापेय (शुनक की सन्तान, कपि गोत्री) और अभिप्रतारी काक्षसेनि [कक्षसेन की सन्तान] को जब भोजन परोसा जारहा था, उस समय उनके पास आकर एक ब्रह्मचारी ने भिक्षा मांगी । उन्होंने उसे कुछ नहीं दिया ॥ ५ ॥

---

* इस विषय में इस विद्या की स्तुति के लिये आख्यायिका दिखलाते हैं ॥

तब उसने कहा 'एक देवता–वह कौन है ?–जो चार महान आत्माओं को खाजाता है * और जो सारे भुवन का रक्षक है । उसको हे कापेय ! लोग नहीं जानते हैं, हे अभिमतारिन् ! यद्यपि वह बहुत जगह रहता है । जिसके लिये यह अन्न है, उसी को यह नहीं दिया गया'† ॥ ६ ॥

तब शौनक कापेय उसकी बात को समझ कर उसके पास आया और कहा 'वह सारे देवताओं का आत्मा है, सब प्रजाओं का जन्म देने वाला है, वह सुनहरी दान्तोंवाला बडा खाने-वाला है, वह अचेतन नहीं है । उसकी महिमा निःसंदेह बड़ी बतलाते हैं, क्योंकि वह स्वयं न खाया जाता हुआ उसको भी खा लेता है जो अन्न नहीं है । इस प्रकार हे ब्रह्मचारिन् ! हम उसकी-उपासना करते हैं ‡ । ( और फिर परोसने वालों को कहा ) इसे भिक्षादो ॥ ७ ॥

---

*यह वायु और प्राण की ओर इशारा है,जिस में चार२ का लीन होना बताया है । देखो पूर्व ४ । ३ । २ और ४ । ३ । ३, शङ्कराचार्य ने 'क' शब्द का प्रजापति अर्थ लिया है । प्रजापति ब्रह्म के अभिप्राय में है, जिसको यहां वायु और प्राण प्रबलरूप में प्रगट करते हैं ॥

† मुझे अन्न देने से जो तुमने इनकार किया है, वह वस्तुत प्राण ब्रह्म को अन्न देने से इनकार किया है ॥

‡ शौनक ने ब्रह्मचारी पर प्रगट किया है, कि यद्यपि लोग उसे नहीं देखते, पर मैं उसे देखता हूं और उपासता हूं । अर्थात् वह देवता वायु है, जो अग्नि आदि देवताओं को (जो अन्न नहीं हैं) खाजाता है, और फिर उनको जन्म देता है । या वह देवता प्राण है, जो वाणी आदि (जो अन्न नहीं हैं) को खाजाता है और जाग्रत में उनको फिर जन्म देता है ॥

उन्होंने उसे अन्न दिया । सो एक पांच और दूसरे पांच दस बनते हैं, और वह कृत अय है * इसलिये सारी दिशाओं में यह दस अन्न है और कृत है । और यह विराट है, जो अन्न को खाने वाली है † । उस (विराट्) के द्वारा यह सब देखा हुआ होजाता है । सब कुछ इस का देखा हुआ होजाता है, और वह अन्न का खाने वाला (स्वस्थ, नीरोग) होजाता है, जो इस प्रकार (इस रहस्य को) जानता है, हां, जो इस प्रकार जानता है ‡ ॥ ८ ॥

---

* पहले पांच अधिदैवत में-खानेवाला वायु एक और चार उसके अन्न-अग्नि, सूर्य, चन्द्रमा और अप् । दूसरे पांच अध्यात्म में-खानेवाला प्राण और चार उसके अन्न-वाणी, नेत्र, श्रोत्र और मन । यह मिल कर दस होते हैं और जुए की चार नर्दें-(अय) दस पूरा बनाती हैं । कृत-४, त्रेता-३, द्वापर-२, कलि-१ । और कृत नर्द दूसरों को अन्तर्गत करलेती है, इसलिये वह दस गिनी गई है ॥

† विराट, छन्द दस अक्षर का है, और यह अन्न का नाम भी है। दस की संख्या में अन्न और अन्न का खानेवाला अन्तर्गत है, जैसा कि ऊपर कहा है, इसलिये दस की संख्या कृत रूप से अन्न और अन्नादी है ॥

‡ इस प्रवाक के तात्पर्यांश में बड़ी उलझन सी है । यहां उस उपमा को ठीक किया गया है जो पूर्व रैक्व के लिये दीगई थी, जैसे कृत अय में निचले अय अन्तर्गत होते हैं । सो यहां संवर्ग विद्या की दस संख्या और जुए के अयों की दस संख्या द्वारा समता दिखलाई है। और इतनई दूसरों को अन्तर्गत करलेती है, जैसे कि संवर्गविद्या के जानने वाले में दूसरे सारे पुण्य अन्तर्गत होजाते हैं । पर इसकी उलझन बराबर बनी है । शाङ्करभाष्य से भी यह सुलझती नहीं ॥

चौथा खण्ड*

सत्यकामो ह जाबालो जबालां मातरमामन्त्रयाञ्चक्रे 'ब्रह्मचर्यं भवति! विवत्स्यामि, किंगोत्रो ऽहमस्मीति' ॥१॥ सा हैनमुवाच 'नाहमेतद् वेद तात! यद्गोत्रस्त्वमसि। बह्वहं चरन्ती परिचारिणी यौवने त्वामलभे। साहमेतन्न वेद यद्गोत्रस्त्वमसि। जबाला तु नामाहमस्मि सत्यकामो नाम त्वमसि। स सत्यकाम एव जाबालो ब्रवीथा इति' ॥ २ ॥

सत्यकाम जाबाल [ जबाला के पुत्र ] ने अपनी माता जबाला से पूछा 'मातः! मैं ब्रह्मचर्य वास करना चाहता हूं, मैं किस गोत्र का हूं' ॥ १ ॥

उसने कहा 'बेटा! मै यह नही जानती, तू किस गोत्रका है। परिचारिणी [ आए गए की सेवा करने वाली] के तौर पर बहुत घूमती हुई मैंने अपनी जवानी में तुझे पाया है। सो मैं नहीं जानती, तू किस गोत्र का है † हां मेरा नाम जबाला है, और तेरा नाम

---

*पूर्व ३ । १८ । १-में आकाशब्रह्म के जो चार पाद बतलाए हैं यह उसका विस्तार है, उनमें से प्रत्येक पाद चार २ कलाओं वाला दिखलाया है, इसप्रकार यह सोलह कला वाले की उपासना षोड़श कलावाली विद्या कहलाती है ॥

† पति के घर में मै सेवा के स्वभाव वाली रहकर अतिथि अभ्यागतों की सेवा में दत्तचित्त रही, गोत्रादि के स्मरण में मेरा मन नहीं गया, उन्हीं दिनों जवानी में मैंने तुझे पाया और तभी तेरा पिता मर गया, और मैं उसी समय से अनाथा हूं, सो मै नहीं जानती तू किस गोत्र का है (शंकराचार्य) पर यहां 'बह्वहं चरन्ती, परिचारिणी, यौवने' यह शब्द उसी अर्थ को स्पष्ट करते हैं, जिसकी आगे ( ४ ) में गौतम प्रशंसा ने की है 'नैतदब्राह्मणो विवक्तुमर्हति' न सत्यादगाः',

सत्यकाम है। सो तू यही कहो, कि मैं जबाला का पुत्र सत्यकाम हूं ॥ २ ॥

सह हारिद्रुमतं गौतममेत्योवाच 'ब्रह्मचर्यं भगवति ! वत्स्याम्युपेयां भगवन्तमिति' ॥ ३ ॥

त ँ होवाच 'किं गोत्रो नु सोम्यासीति' स होवाच 'नाहमेतद्वेद भो यद्गोत्रोहमस्मि। अपृच्छं मातरँ सा मा प्रत्यब्रवीद् "बह्वहं चरन्ती परिचारिणी यौवने त्वामलभे। साहमेतन्न वेद, यद्गोत्रस्त्वमसि । जबाला तु नामाहमस्मि, सत्यकामो नाम त्वमसीति" सोऽहँ सत्य कामो जाबालोस्मि भो इति' ॥ ४ ॥ त ँ होवाच 'नैतदब्राह्मणो विवक्तुमर्हति' समिधं सोम्याहरोपत्वा नेष्ये न सत्यादगा इति'। तमुपनीय कृशानामबलानां चतुः शता गा निराकृत्योवाच 'इमाः सोम्यानुसं व्रजेति'। ता अभिप्रस्थापयन्नुवाच 'नासहस्रेणावर्तेयेति'। स ह वर्षगणं प्रोवास, ता यदा सहस्र ँ सम्पेदुः ॥ ५ ॥

वह हारिद्रुमत (हरिद्रुमान् के पुत्र) गौतम (गोत्री) के पास आया और कहा 'भगवन् ! मैं आपके पास ब्रह्मचर्य वास करूंगा भगवन्! मैं आपके पास आऊं' ॥ ३ ॥

उसने उसे कहा 'सोम्य! तू किस गोत्र का है ?' उसने उत्तर दिया 'भगवन् ! मैं नहीं जानता, मैं किस गोत्र का हूं। मैंने अपनी माता से पूछा था, उसने मुझे यह उत्तर दिया है, "दासी के तौर पर बहुत घूमती हुई मैंने अपनी जवानी में तुझे पाया है, सो मैं नहीं जानती, तू किस गोत्र का है ? हां मेरा नाम जबाला है और तेरा नाम सत्यकाम है" 'सो हे भगवन् ! मैं जबाला का पुत्र सत्यकाम हूं' ॥ ४ ॥ उसने उसे कहा 'यह बात सिवाय ब्राह्मण के कोई साफ नहीं कह सक्ता। जा सोम्य समिधा ले आ, मैं तेरा उपनयन करूंगा। तू सचाई से नहीं गया है (इधर, उधर नहीं गया है)* तब उसका उपनयन करके, उसने पतली दुबली चार सौ गौएं अलग करके उसे कहा 'हे सोम्य ! इनके पीछे जाओ'। उसने उनको हांक लिया (और मन में) कहा 'मैं वापिस नहीं आऊंगा, जब तक यह हज़ार न होजाएं'। वह बहुत बरस (जंगल में) रहा। जब वह (गौएं) हज़ार होगईं ॥ ५ ॥

पांचवां खण्ड

अथ हैनमृषभोऽभ्युवाद 'सत्यकाम३ इति' 'भगव इति' ह प्रतिशुश्राव। 'प्राप्ताः सोम्य ! सहस्र ँ स्मः प्रापय न आचार्यकुलम् ॥ १ ॥

ब्रह्मणश्च ते पादं ब्रवाणीति'। 'ब्रवीतु मे भगवानिति'। तस्मै होवाच 'प्राची दिक् कला, प्रतीचीदिक् कला दक्षिणा दिक्कलोदीची दिक् कला। एष वै सोम्य चतुष्कलः पादो ब्रह्मणः प्रकाशवान्नाम ॥ २ ॥

---

* इस पर देखो वेदान्त० १। ३। ३६—३७॥

स य एतमेवं विद्वा ॅश्चतुष्कलं पादं ब्रह्मणः प्रकाशवानित्युपास्ते, प्रकाशवानस्मिँल्लोके भवति, प्रकाशवतो ह लोकाञ्जयति, य एतमेवं विद्वा ॅश्चतुष्कलं पादं ब्रह्मणः प्रकाशवानित्युपास्ते ॥ ३ ॥

तब उसे बैल * ने कहा 'सत्यकाम!' । उसने उत्तर दिया 'भगवन्!' । [ बैल ने कहा ] 'सोम्य ! हम हजार होगए हैं, हमें आचार्य के घर ले चलो' ॥ १ ॥

'और मैं तुझे ब्रह्म का एक पाद बतलाऊंगा' ।
[ उसने कहा ] 'भगवन् ! मुझे बतलाइये' ॥

उसको उसने कहा 'पूर्व दिशा एककला है, पश्चिम दिशा एक कला है, दक्षिण दिशा एक कला है, उत्तर दिशा एक कला है । हे सोम्य ! यह ब्रह्म का चार कलाओं वाला पाद प्रकाशवान् [प्रकाश वाला] कहलाता है ॥ २ ॥

वह जो इस प्रकार जानता हुआ ब्रह्म के इस चार कलाओं वाले पाद को प्रकाशवान् नाम से उपासता है, वह इस लोक में

---

* ब्रह्म की महिमा सर्वत्र विस्तृत है, उसकी महिमा और उपासना का सृष्टि के अन्यपदार्थ भी उसी तरह उपदेश देरहे हैं, जैसे आचार्य शिष्य को उपदेश देते हैं ।

सत्य कामने जो विद्या बैल आदि से सीखी, उसको उनके संवाद द्वारा अलङ्कार से वर्णन किया है ॥

'सत्य काम की श्रद्धा और तप से वायु देवता ने प्रसन्न होकर बैल में प्रवेश करके उससे संवाद किया' ( शंकराचार्य )

प्रकाशवाला होता है, और प्रकाश वाले लोकों को जीतता है *। जो इस प्रकार जानता हुआ ब्रह्म के इस चार कलाओं वाले पाद को प्रकाशवान् नाम से उपासता है ॥ ३ ॥

छठा खण्ड

अग्निष्टे पादं वक्तेति'। सह श्वोभूते गा अभिप्रस्थापयाञ्चकार। ता यत्राभिसायं बभूवुः, तत्राग्निमुपसमाधाय, गा उपरुध्य, समिधमाधाय, पश्चादग्नेःप्राङुपोपविवेश ॥ १ ॥

तमग्निरभ्युवाद 'सत्यकाम ३ इति' 'भगव इति' प्रतिशुश्राव ॥ २ ॥

'ब्रह्मणः सोम्य ते पादं ब्रवाणीति' 'ब्रवीतु मे भगवानिति'। तस्मैहोवाच 'पृथिवी कलाऽन्तरिक्षं कला द्यौः कला समुद्रः कला, एष वै सोम्य चतुष्कलः पादो ब्रह्मणो ऽनन्तवान्नाम ॥ ३ ॥

स य एतमेवं विद्वांश्चतुष्कलं पादं ब्रह्मणो ऽनन्तवानित्युपास्ते,अनन्तवानस्मिँल्लोके भवत्यनन्तवतो ह लोकाञ्जयति, य एतमेवं विद्वांश्चतुष्कलं पादं ब्रह्मणो ऽनन्तवानित्युपास्ते ॥ ४ ॥

---

* प्रकाश वाला होना इस लोक का फल है, और प्रकाश वाले लोकों को जीतना अदृष्ट फल है। इसी प्रकार आगे भी दो २ फल इसी अभिप्राय से हैं॥

'अग्नि तुझे ब्रह्म का एक पाद कहेगा'। (यह कहकर बैलचुप होगया)

उसने दूसरे दिन गौओं को हांक लिया (आचार्य के घर की ओर)। और जहां उन्हें सायंकाल हुआ, वहां उसने अग्नि जलाई, गौओं को रोक दिया, अग्नि में समिधाधान किया * और अग्नि के पीछे पूर्वाभिमुख बैठगया ॥ १ ॥

अग्नि ने कहा 'सत्यकाम' उसने उत्तर दिया 'भगवन्'

अग्नि ने कहा 'सोम्य ! मैं तुझे ब्रह्म का एक पाद बतलाऊंगा' उसने उत्तर दिया 'भगवन् ! मुझे बतलाइये'

उसने उसे कहा 'पृथिवी एक कला है, अन्तरिक्ष एक कला है, द्यौ एक कला है, समुद्र एक कला है। यह ब्रह्म का चार कलावाला पाद अनन्तवान् [ अन्तरहित ] नाम है ॥ ३ ॥

वह जो इस प्रकार जानता हुआ ब्रह्म के इस चार कला वाले पाद को अनन्तवान् नाम से उपासता है, वह इसलोक में अन्तरहित [ सन्तान की परम्परा से ] होता है। वह अन्तरहित लोकों को जीतता है, जो इस प्रकार जानता हुआ ब्रह्म के इस चार कला वाले पाद को अनन्तवान् नाम से उपासता है ॥ ४ ॥

सातवां खण्ड

हंसस्ते पादं वक्तेति'। स ह श्वोभूते गा अभिप्रस्थापयाञ्चकार। ता यत्राभिसायं बभूवुः, तत्राग्निमुपसमाधाय,गा उपरुध्य,समिधमाधाय,पश्चादग्नेःप्राङुपोपविवेश ॥ १ ॥

* 'अग्नये समिधमाहार्षं'... मन्त्र से अग्निमें समिधा डालना विद्यार्थी का नित्यकर्तव्य है ॥

त ँ ह ँ स उपनिपत्याभ्युवाद 'सत्यकाम ३ इति'। भगव ! इति ' ह प्रतिशुश्राव ॥ २ ॥

'ब्रह्मणःसोम्य ! ते पादं ब्रवाणीति' 'ब्रवीतु मे भगवानिति' तस्मै होवाच 'अग्निः कला, सूर्यः कला, चन्द्रः कला, विद्युत् कला । एष वै सोम्य चतुष्कलः पादो ब्रह्मणो ज्योतिष्मान्नाम ॥ ३ ॥

स य एतमेवं विद्वा ँ श्चतुष्कलं पादं ब्रह्मणो ज्योतिष्मानित्युपास्ते, ज्योतिष्मानस्मिंल्लोके भवति, ज्योतिष्मतो ह लोकाञ्जयति, य एतमेवं विद्वा ँ श्चतुष्कलं पादं ब्रह्मणो ज्योतिष्मानित्युपास्ते ॥ ४ ॥

हंस * तुझे ब्रह्म का एक और पाद कहेगा' ( यह कहकर वह चुप होगया )

उसने दूसरे दिन गौओं को हांक लिया, और जहां सायंकाल हुआ, वहां उसने अग्नि जलाई, गौओं को रोकदिया, अग्नि में समिधाधान किया और अग्नि के पीछे पूर्वाभिमुख बैठगया ॥ १ ॥
तब हंस उड़कर उसके पास आया और कहा 'सत्यकाम' उसने उत्तर दिया 'भगवन्' ॥ २ ॥

(हंस ने कहा) 'सोम्य मैं तुझे ब्रह्म का एक और पाद बतलाऊंगा'

---

*हंस, सूर्य से अभिप्राय है—क्योंकि श्वेत है, आकाश में उड़ता सा प्रतीत होता है, और आगे उसने ज्योति के विषय में ही सत्यकाम को उपदेश भी दिया है ( शंकराचार्य )

( उसने उत्तर दिया ) 'भगवन् ! मुझे बतलाइये ' उसने कहा 'अग्नि एक कला है, सूर्य एक कला है, चन्द्रमा एक कला है बिजली एक कला है। हे सोम्य ! यह चार कलाओं वाला ब्रह्म का पाद ज्योतिष्मान् ( ज्योति से पूर्ण ) नाम है ॥३॥

वह जो इस प्रकार जानता हुआ ब्रह्म के इस चार कलाओं वाले पाद को ज्योतिष्मान् नाम से उपासता है, वह इस लोक में ज्योति से पूर्ण लोकों को जीतता है, जो इस प्रकार जानता हुआ ब्रह्म के इस चार कलाओं वाले पाद को ज्योतिष्मान् नाम से उपासता है ॥४॥

आठवां खण्ड

मद्गुष्टे पादं वक्तेति'। सहश्वोभूते गा अभिप्रस्थाय याञ्चकार। ता यत्राभि सायं बभूवुः,तत्राग्नि मुपसमाधाय, गाउ परुध्य, समिधमाधाय,पश्चादग्नेःप्राङुपोपविवेश ।१।

तं मद्गुरुपनिपत्याभ्युवाद 'सत्यकाम ३ इति' 'भगवव ! इति ' ह प्रतिशुश्राव ॥ २॥

'ब्रह्मणः सोम्य ते पादं ब्रवाणीति' ब्रवीतु मे भगवानिति' तस्मैहोवाच ' प्राणः कला, चक्षुः कला, श्रोत्रं कला,मनः कला।एप वै सोम्य चतुष्कलः पादो ब्रह्मण आयतनवान्नाम ॥ ३ ॥

स य एतमेवं विद्वा ५ श्चतुष्कलं पादं ब्रह्मण आयतनवानित्युपास्ते, आयतनवानस्मिँल्लोके भवत्यायतनवतो हलोकाञ्जयति, य एतमेवं विद्वा ५ श्चतुष्कलं पादं ब्रह्मण आयतनवानित्युपास्ते ॥ ४ ॥

'मद्गु* तुझे ब्रह्म का एक और पाद कहेगा' (यह कह कर हंस चुप हो गया)

उसने दूसरे दिन गौओं को हांक लिया, और जहां उन्हें सायंकाल हुआ, वहां उसने अग्नि जलाई, गौओं को रोक दिया, अग्नि में समिधाधान किया और अग्नि के पीछे पूर्वाभिमुख बैठगया।१।

तब एक मद्गु उड़कर उसके पास आया, और कहा 'सत्यकाम' उसने उत्तर दिया 'भगवन्' ॥ २ ॥

(मद्गुने कहा) 'सोम्य मैं तुझे ब्रह्म का एक और पाद बतलाउंगा' (उसने उत्तर दिया) 'भगवन्! मुझे बतलाइये' ॥

उसने उसे कहा 'प्राण एक कला है, नेत्र एक कला है, श्रोत्र एक कला है, मन एक कला है। हे सोम्य! यह चार कलाओं वाला ब्रह्म का पाद आयतनवान् (घर वाला) नाम है ॥ ३ ॥

वह जो इस प्रकार जानता हुआ ब्रह्म के इस चार कलाओं वाले पाद को आयतनवान नाम से उपासता है, वह इस लोक में घरों का मालिक होता है, और उन लोकों को जीतता है जहा उसे घर (आश्रय) मिलते हैं, जो इस प्रकार जानता हुआ ब्रह्म के इस चार कलाओं वाले पाद को आयतनवान नाम से उपासता है॥४॥

नवां खण्ड

प्राप हाचार्यकुलं। तमाचार्यो ऽभ्युवाद 'सत्यकाम३ इति'। 'भगव इति' ह प्रति शुश्राव ॥ १ ॥

---

* मद्गु, पानी में डुबकी लगाने वाला पक्षी विशेष, यहां अभिप्राय प्राण से है क्योंकि उसका जलों से सम्बन्ध है (शंकराचार्य)

ब्रह्मविदिव वै सोम्य ! भासि, को नु त्वाऽनुशशासेति' 'अन्ये मनुष्येभ्य इति' ह प्रतिजज्ञे । 'भगवाँस्त्वेव मे कामे ब्रूयात् ॥ २ ॥

श्रुत ँ ह्येव मे भगवद्दृशेभ्य आचार्याद्धैव विद्या विदिता साधिष्ठं प्रापयतीति ' तस्मै हैतदेवोवाच, अत्र ह न किञ्चन वीयायेति वीयायेति ॥ ३ ॥

इस तरह वह आचार्य के घर पहुंचा। उसे आचार्य ने बुलाया 'सत्य काम'। उसने उत्तर दिया 'भगवन्' ॥ १ ॥

(आचार्य ने कहा) 'सोम्य तुम ब्रह्मवेत्ता की तरह चमक रहे हो*। किसने तुझे शिक्षा दी है † उसने उत्तर दिया 'मनुष्यों ने नहीं ‡ पर हे भगवन् मैं चाहता हूँ §, केवल आप ही मुझे उपदेश दें ॥२॥

क्योंकि हे भगवन् ! मैंने आप जैसे महा पुरुषों से सुना हुआ है, कि विद्या जो आचार्य से ही जानी गई है, वही असली भलाई तक पहुंचाती है'। तब उसने उसे वही (विद्या जो बैल आदि ने उपदेश दी थी) सिखलाई, इस में कुछ छोड़ा नहीं गया (यह विद्या पूर्ण है) हां, कुछ छोड़ा नहीं गया ॥ ३ ॥

---

* इन्द्रिय प्रसन्न, मुख खिला हुआ, निश्चिन्त और कृतार्थ हुए प्रतीत होते हो ॥

† यह बहुत अनुचित होगा, यदि सत्य काम ने अपने स्वीकार किये हुए आचार्य के सिवाय किसी दूसरे मनुष्य से जाकर ब्रह्मविद्या ग्रहण की हो ॥

‡ अक्षरार्थ—मनुष्यों से भिन्नों ने (शिक्षा दी है)

§ 'मे कामे' अक्षरार्थ—मेरी इच्छा पर ॥

दसवां खण्ड *

' उपकोसलो ह वै कामलायनः सत्यकामे जाबाले ब्रह्मचर्य मुवास । तस्य ह द्वादश वर्षाण्यग्नीन् परिचचार । स ह स्मान्यानन्तेवासिनः समावर्तयन्, त ५ ह स्मैव न समावर्तयति ॥ १ ॥

तं जायोवाच ' तप्तो ब्रह्मचारी, कुशलमग्नीन् परिचचारीन्मा त्वाऽग्नयः परिप्रवोचन्, प्रब्रूह्यस्मा इति ' तस्मै हाप्रोच्यैव प्रवासाञ्चक्रे ॥ २ ॥

स ह व्याधिना ऽनशितुं दध्रे । तमाचार्यजायोवाच 'ब्रह्मचारिन्नशान, किं नु नाऽश्नासीति' । सहोवाच 'बहव इमे पुरुषे कामा नानात्यया व्याधिभिः प्रतिपूर्णो ऽस्मि, नाशिष्यामीति' ॥ ३ ॥

अथ हाग्नयः समुदिरे 'तप्तो ब्रह्मचारी कुशलं नः पर्यचारीत्, हन्तास्मै प्रब्रवामेति' तस्मै होचुः ॥ ४ ॥

'प्राणो ब्रह्म कं ब्रह्म खं ब्रह्मेति' । स होवाच 'विजानाम्यहं, यत्प्राणो ब्रह्म, कञ्च तु खञ्च न विजानामीति'।

---

*भिन्न२ शबल उपासना कहकर अब उपकोसल विद्या में शुद्ध (हृदयस्थ ब्रह्म) और शबल (प्राण, आदित्य पुरुष आदि) की एक साथ उपासनाएं बतलाई हैं। और इसलिये यह आत्मविद्या और अग्निविद्या कहलाती है। उपासना का फल मरने के पीछे शुक्लगति बतलाई है और आख्यायिका द्वारा पूर्ववत् श्रद्धा और तप को ब्रह्मविद्या का साधन बतलाया है॥

ते होचुः 'यदेव कं तदेव खं, यदेव खं तदेव कमिति'। प्राणं च हास्मै तदाकाशं चोचुः ॥ ५ ॥

उपकोसल कामलायन (कमल की सन्तान) ने सत्यकाम जाबाल के पास ब्रह्मचर्य वास किया। उसने बारह बरस उसकी अग्नियों [ गार्हपत्य, दक्षिणाग्नि और आहवनीय ] की सेवा की। आचार्य ने यद्यपि दूसरे शिष्यों का समावर्तन कर दिया [वेदाध्ययन कराकर अपने घर वापिस लौटा दिया] पर केवल उपकोसल का समावर्तन नहीं किया ॥ १ ॥

तब उसे पत्नी ने कहा 'यह ब्रह्मचारी बहुत तप चुका है [तप करते २ थक गया है ] बड़ी सावधानी से इसने अग्नियों की सेवा की है। ऐसा न हो कि अग्नियें तुझे दोष दें, सो आप इसे उपदेश देवें'। पर आचार्य उसे बिना उपदेश दिये ही यात्रा पर चले गए॥२॥

अब उस [ ब्रह्मचारी ] को शोक से खाना खाने की रुचि नहीं हुई। तब उसे आचार्य की पत्नी ने कहा 'ब्रह्मचारिन् ! खाओ क्यों तुम नहीं खाते हो' ? उसने कहा 'इस पुरुष में बहुत सी कामनाएं हैं, जो उसे इधर उधर डुलाती हैं, मैं शोकों से भर रहा हूं, मैं खाना नहीं खाऊंगा' ॥ ३ ॥

तब अग्नियों ने आपस में कहा 'यह ब्रह्मचारी तप से थक गया है, बड़ी सावधानी से इसने हमारी सेवा की है। अच्छा हम इसे उपदेश दें'। तब उन्होंने उसे कहा * ॥ ४ ॥

'प्राण ब्रह्म है, क [सुख] ब्रह्म है, ख [आकाश] ब्रह्म है'।

* अग्नियों द्वारा जो उस पर परब्रह्म की महिमा का प्रकाश हुआ, उसे इसमें आख्यायिका की भान्ति वर्णन किया है ॥

उसने कहा 'मैने समझ लिया है, कि प्राण ब्रह्म है, पर मै क और ख नही समझा*'।

उन्होंने कहा 'जो क है, वही ख है, जो ख है, वही क है†। सो उन्होंने इस प्रकार उसे प्राण का [ब्रह्म के तौर पर] और उसके आकाश‡ [हृदयाकाश] का उपदेश दिया ॥ ५ ॥

ग्यारहवां खण्ड

अथ हैनं गार्हपत्योऽनुशशास ' पृथिव्यग्निरन्नमादित्य इति । य एष आदित्ये पुरुषो दृश्यते, सोऽहमस्मि स एवाहमस्मीति' ॥ १ ॥

स य एतमेवं विद्वानुपास्ते, अपहते पापकृत्यां लोकी भवति, सर्वमायुरेति, ज्योग्जीवति, नास्यावरपुरुषाः

---

* नही समझा, इसका अभिप्राय है, कि क सुख को कहते हैं, पर वह नाशवान् है और ख आकाश का नाम है, वह चेतन नहीं, यह कैसे ब्रह्म हो सक्ते हैं॥

† क के अर्थ सुख और ख के अर्थ आकाश है, जब यह दोनों एक दूसरे के विशेषण कर दिये गए, तो अब यह हृदयस्थब्रह्म को बोधन करते हैं। अब क विषय सुख को नही कह सक्ता, किन्तु ऐसे सुख का नाम है, जो आकाश से सम्बन्ध रखता है। वह हृदयाकाशस्थ ब्रह्म है। और ख अब भौतिक आकाश का नाम नही रहा, किन्तु उस चेतन आकाश से अर्थात् उस व्यापक चेतन से अभिप्राय ही गया है जो सुख स्वरूप है। और इस प्रकार क और ख दोनों मिलकर हृदयस्थ ब्रह्म को कहते हैं। और प्राण हृदय से सम्बन्ध रखने से शबल ब्रह्म है॥

‡ 'तदाकाशं' उसका आकाश, आकाश जो हृदय में है, जिस में प्राण का सम्बन्ध है॥

**क्षीयन्ते। उप वयं तं भुञ्जामोऽस्मिँश्चलोकेऽमुष्मिँश्च, य एतमेवं विद्वानुपास्ते॥ २॥**

अब * इसको गार्हपत्य अग्नि ने शिक्षा दी 'पृथिवी, अग्नि, अन्न और सूर्य † यह मेरे शरीर हैं, (वा ब्रह्म के शरीर हैं)। वह पुरुष जो यह सूर्य में दीखता है, वह मैं हूँ, वही मैं हूँ ‡॥

यह जो इसको इस प्रकार जानता हुआ उपासता है, वह पाप कर्म को दूर करदेता है, [गार्हपत्य अग्नि के] लोक का मालिक बनता है, पूर्ण आयु को प्राप्त होता है, उज्ज्वल जीता है, उसके निचले पुरुष (सतन्ति) क्षीण नहीं होते। हम [अग्नयें] उसकी रक्षा करती हैं, इसलोक में और उस लोक में, जो कोई इसको इस प्रकार जानता हुआ उपासता है॥

बारहवां खण्ड

**अथ हैनमन्वाहार्यपचनोऽनुशशास 'आपो दिशो नक्षत्राणि चन्द्रमा इति। य एष चन्द्रमसि पुरुषो दृश्यते सोऽहमस्मि स एवाहमस्मीति'॥ १॥**

---

*पूर्व अग्नियों ने मिलकर उसे प्राण और क,ख, ब्रह्म की शिक्षा दी है। अब यह अलग २ अपने २ विषय की विद्या उसे बतलाती है।

† इन चारों में परस्पर क्या सम्बन्ध है, शंकराचार्य कहते हैं, अग्नि और सूर्य समान धर्मवाले हैं, अर्थात् खाने वाले, पकानेवाले और प्रकाश देनेवाले हैं, इसलिये यह एकही तत्त्व है, और पृथिवी और अन्न इनका भोज्य हैं। प्रधान अंश यहां यहहै कि इन सब में एक ब्रह्मका प्रकाश है॥

‡ कैसा स्पष्ट शब्द ब्रह्म का स्वरूप दिखलाया है, जो सूर्य में चेतन है, वही गार्हपत्य मे है। गार्हपत्य में उसी की उपासना है, जिस से सूर्य प्रदीप्त होता है॥

'स य एतमेवं विद्वानुपास्ते, अपहते पापकृत्यां, लोकी भवति-सर्वमायुरेति, ज्योग् जीवति, नास्यावर-पुरुषाः क्षीयन्ते । उप वयं तं भुञ्जामो ऽस्मिं श्च लोकेऽमुष्मिं श्च; य एतमेवं विद्वानुपास्ते' ॥ २ ॥

अब इसको दक्षिणाग्नि ने शिक्षा दी 'जल, दिशाएं, नक्षत्र और चन्द्रमा* [यह मेरे शरीर हैं] वह पुरुष जो चन्द्रमा में दीखता है, वह मैं हूं, वही मैं हूं ॥ १ ॥

वह जो इसको [दक्षिणाग्नि को] इस प्रकार जानता हुआ उपासता है, वह पाप कर्म को दूर कर देता है, [दक्षिणाग्नि के] लोक का मालिक बनता है, पूर्ण आयु को प्राप्त होता है, उज्ज्वल जीता है, उसकी सन्तति क्षीण नहीं होती । हम उसकी रक्षा करती हैं, इस लोक में और उस लोक में, जो इसको इस प्रकार जानता हुआ उपासता है' ॥ २ ॥

तेरहवां खण्ड

अथ हैनमाहवनीयो ऽनुशशास 'प्राण आकाशो द्यौर्विद्युदिति । य एष विद्युति पुरुषो दृश्यते, सोऽहमस्मि, स एवाहमस्मीति' ॥ १ ॥

स य एतमेवं विद्वानुपास्ते, अपहते पापकृत्या, लोकी भवति, सर्व मायुरेति, ज्योग् जीवति, नास्यावरपुरुषाः

*दक्षिणाग्नि और चन्द्रमा ज्योति वाले होने से एक हैं जल और नक्षत्र अन्न हैं । नक्षत्र भी चन्द्रमा के भोग्य माने गए हैं (शंकराचार्य)

क्षीयन्ते । उप वयं तं भुञ्जामो ऽस्मिं ३श्च लोके ऽमु-
ष्मिं ३श्च, य एतमेवं विद्वानुपास्ते ॥ २ ॥

अब इसको आहवनीय ने शिक्षा दी 'प्राण, आकाश, द्यौ और विजली [यह मेरे शरीर हैं] । वह पुरुष जो बिजली में दीखता है, वह मैं हूं, वही मैं हूं' ॥ १ ॥

वह जो इसको [आहवनीय को] इस प्रकार जानता हुआ उपासता है, वह पाप कर्म को दूर कर देता है, [आहवनीय के] लोक का मालिक बनता है, पूर्ण आयु को प्राप्त होता है, उज्ज्वल जीता है, और उसकी सन्तति क्षीण नहीं होती । हम उसकी रक्षा करती हैं इस लोक में और उस लोक में, जो इसको इस प्रकार जानता हुआ उपासता है ॥ २ ॥

चौदहवां खण्ड

ते होचुः 'उपकोसलैषा सोम्य ! तेऽस्मद्विद्याऽऽत्म-
विद्या च, आचार्यस्तु ते गतिं वक्तेति' आजगाम हास्या-
चार्यः । तमाचार्योऽभ्युवाद 'उपकोसल ३ इति' ॥१॥

'सभगव इति' ह प्रतिशुश्राव 'ब्रह्मविद इव सोम्य !
ते मुखं भाति, कोनुत्वाऽनुशशासेति' । 'कोनुमाऽनुशिष्या-
द्भो इति' हापेव निन्हुते 'इमे नूनमीदृशा अन्यादृ-
'शा इति' हाग्नीनभ्यूदे 'किं नु सोम्य किल तेऽवोच-
न्निति' ॥ २ ॥

'इदमिति' ह प्रतिजज्ञे 'लोकान् वाव किल सो-
म्य ते ऽवोचन्नहं तु ते तद्वक्ष्यामि, यथा पुष्करपलाश

आपो न श्लिष्यन्ते, एवमेवंविदि पापं कर्म न श्लिष्यते इति' 'ब्रवीतु मे भगवानिति' तस्मै होवाच ॥३॥

तब उन्होंने [ फिर मिलकर ] कहा 'उपकोसल सोम्य ! यह तुझे हमारी विद्या [ अग्निविद्या ] है और आत्मविद्या [ पूर्वोक्त- 'प्राणोब्रह्म कं ब्रह्म खं ब्रह्म' यह ] है। पर आचार्य तुझे गति [ परलोक का मार्ग ] कहेगा' ॥

[ समय पाकर ] उसका आचार्य आगया। आचार्य ने उसे कहा 'उपकोसल' उसने उत्तर दिया 'भगवन्' [ आचार्य ने कहा ] 'सोम्य! तेरा मुख उस पुरुष की तरह चमक रहा है जिसने ब्रह्म को जान लिया है। किसने तुझे अनुशासन किया है?'

[ उसने कहा ] 'भगवन्! कौन मुझे अनुशासन करसक्ता था। इस प्रकार उसने इन्कार सा किया। और अग्नियों की ओर ध्यान करके कहा 'यह अग्नियें जो इस प्रकार की हैं तब औरही प्रकार की थीं'

[ आचार्य ने कहा ] हे सोम्य ! तुझे इन अग्नियों ने क्या उपदेश किया है?

उसने उत्तर दिया 'यह'(अर्थात जो अग्नियोंका उपदेश था वह कह सुनाया)

[ आचार्य ने कहा ] 'हे सोम्य ! तुझे उन्होंने लोक [ पृथिवी आदि ] ही बतलाए हैं *, पर मैं तुझे वह बतलाउंगा, कि जिस तरह कमल के पत्ते पर जल नहीं चिमटते, इस प्रकार इस विद्या के जानने वाले को पापकर्म नहीं चिमटता है'

उसने कहा 'भगवन् मुझे बतलाए'। उसको उसने कहा ॥३॥

* न कि ब्रह्म पूरे तौर पर (शांकराचार्य)

पन्द्रहवां खण्ड

'य एषो ऽक्षणि पुरुषो दृश्यते, एष आत्मेति' होवाच। 'एतदमृतमभय मेतद् ब्रह्मेति'। तद्यद्यप्यस्मिन् सर्पिर्वोदकं वा सिञ्चन्ति, वर्त्मनी एव गच्छति ॥ १ ॥

एत ँ संयद्वाम इत्याचक्षते, एत ँ हि सर्वाणि वामान्यभिसंयन्ति। सर्वाण्येनं वामान्यभिसंयन्ति, य एवं वेद ॥ २ ॥

एष उ एव वामनीः, एष हि सर्वाणि वामानि नयति। सर्वाणि वामानि नयति य एवं वेद ॥ ३ ॥

एष उ एव भामनीः, एष हि सर्वेषु लोकेषु भाति। सर्वेषु लोकेषु भाति य एवं वेद ॥ ४ ॥

उसने कहा 'जो यह आंख में (दृष्टि का द्रष्टा) पुरुष दीखता है, यह आत्मा है। यह अमृत है, यह ब्रह्म है*। सो चाहे इस (आंख) में घी वा पानी को डालते हैं, वह दोनों किनारों को ही चला जाता है (आंख निर्लेप ही रहती है, जैसे कमल का पत्ता पानी से)† ॥ १ ॥

'इसको संयद्वाम‡ कहते हैं, क्योंकि सारे सौन्दर्य (वाम) इसको प्राप्त होते हैं, सारे सौन्दर्य इस को प्राप्त होते हैं, जो इस प्रकार जानता है (उपासता है) ॥ २ ॥

---

* ८।७।४ में यह प्रजापति का उपदेश भी है॥

† आंख अपने अन्दर आई हुई वस्तुओं से निर्लेप है, इसी प्रकार यह सब में रह कर भी निर्लेप है—मिलाओ—छान्दो० ४।१५।३॥

‡ संयद्वाम = वाम = कर्मफल, संयन्ति = उत्पन्न होते हैं (इसके

दूसरा खण्ड

स यदि पितृलोककामो भवति संकल्पादेवास्य पितरःसमुत्तिष्ठन्ति, तेन पितृलोकेन सम्पन्नो महीयते।१। अथ यदि मातृलोककामो भवति, संकल्पादेवास्य मातरः समुत्तिष्ठन्ति, तेन मातृलोकेन सम्पन्नो महीयते।२ अथ यदि भ्रातृलोककामो भवति, संकल्पादेवास्य भ्रातरःसमुत्तिष्ठन्ति, तेन भ्रातृलोकेन सम्पन्नोमहीयते।३। अथ यदि स्वसृलोककामो भवति, संकल्पादेवास्य स्वसारः समुत्तिष्ठन्ति तेन स्वसृलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ ४ ॥ अथ यदि सखिलोककामो भवति, संकल्पादेवास्य सखायः समुत्तिष्ठन्ति तेन सखिलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥५॥ अथ यदि गन्धमाल्यलोककामो भवति संकल्पादेवास्य गन्धमाल्ये समुत्तिष्ठतः, तेन गन्धमाल्य लोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ ६ ॥ अथ यद्यन्नपानलोककामो भवति संकल्पादेवास्यान्नपाने समुत्तिष्ठतः तेनान्नपानलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥७॥ अथ यदि गीतवादित्रलोककामो भवति संकल्पादेवास्य गीतवादित्रे समुत्तिष्ठतः तेन गीतवादित्रलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥८॥ अथ यदि स्त्रीलोककामो भवति संकल्पादेवास्य स्त्रियः समुत्तिष्ठन्ति तेन स्त्रीलोकेन सम्पन्नो

महीयते ॥ ९ ॥ यं यमन्तमभिकामो भवति यं कामयते सो ऽस्य संकल्पादेव संमुत्तिष्ठति, तेन सम्पन्नो महीयते ॥ १० ॥

* वह यदि पितृलोक † की कामना वाला होता है, तो इस के संकल्पमात्र से पितर उसके सामने प्रगट होते हैं, और वह पितृलोक से सम्पन्न हुआ [ पितृलोक की सम्पत्ति लाभ करके ] आनन्द भोगता है ‡ ॥ १ ॥

और यदि वह मातृलोक की कामना वाला होता है, तो इसके संकल्पमात्र से माताएं उसके सामने प्रगट होती हैं, और वह मातृलोक से सम्पन्न होकर आनन्द भोगता है। और यदि वह भ्रातृलोक की कामना वाला होता है, तो इस के संकल्पमात्र से भाई प्रगट होते हैं, और वह भ्रातृलोक से सम्पन्न हुआ आनन्द भोगता है ॥ ३ ॥

और यदि वह भगिनीलोक की कामना वाला होता है, तो इसके संकल्पमात्र से बहिनें इसके सामने प्रगट होती हैं, और वह भगिनीलोक से सम्पन्न होकर आनन्द भोगता है ॥ ४ ॥

और यदि वह मित्रलोक की कामना वाला होता है, तो इसके संकल्पमात्र से मित्र प्रगट होते हैं, और वह मित्रलोक से सम्पन्न होकर आनन्द भोगता है ॥ ५ ॥

---

* किस तरह सब लोकों में उसकी स्वतन्त्रता होती है, यह वर्णन करते हैं ॥

† लोक यह है, जिसमें रहकर, या जिन साधनों के साथ, हम अपनी कमाई का फल भोगते हैं। यहां पितृलोक से तात्पर्य पितरों के सहाय और उनके साथ आनन्द भोगने से है ॥

‡ महीयते = महिमावाला होता है, अपनी महिमा को अनुभव करता है, आनन्द भोगता है ॥

विन्दन्ति तेषामेवैषब्रह्मलोकस्तेषा ँ सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति ॥ ३ ॥

यह आत्मा है यह एक सेतु * ( पुल ) है, एक हद है, जिससे कि यह लोक गड़बड़ा न जाएं † दिन और रात इस सेतु को नहीं उलांघते, न जरा; न मृत्यु, न शोक, न पुण्य न पाप॥१॥ सारे पाप इस से वापिस लौटते हैं क्योंकि यह ब्रह्मलोक पापसे पृथक् ( बरी ) है। इस लिये वह जो इस सेतु से पार होता है वह यदि अन्धा है, तो अनन्ध होजाता है, बींधाहुआ ( ज़ख्मी ) है, तो अविद्ध ( नज़ख्मी ) होजाता है, रोगी है, तो अरोगी होजाता है। इस लिये जब पुरुष इस सेतु से पार होता है, तो रात भी दिनही बन जाती है ( अन्धेरा सारा दूर हो जाता है ) क्योंकि यह ब्रह्मलोक एकवारही ( सदा के लिये ) चमका हुआ है ॥ २ ॥
यह ब्रह्मलोक केवल उन्हीं लोगों का है, जो इस ब्रह्मलोक को ब्रह्मचर्य से ढूंढते हैं; उन्हीं की सब लोकों में स्वतन्त्रता होती है ॥ ३ ॥

पांचवां खण्ड

अथ यद्यज्ञ इत्याचक्षते ब्रह्मचर्यमेव तद्, ब्रह्मचर्येण ह्येव यो ज्ञाता तं विन्दते। अथ यदिष्टमित्याचक्षते

---

* सेतु का अर्थ पुल है। पुल पानी या कीचड़ पर से पार होने का मार्ग होता है। यह मर्यादा के अर्थ भिन्न २ लोगों के खेतों की हद का नामभी देते हैं। मिलाओ० मैत्रा०उप० ७।७। कठ०उप० ३। २; मुण्ड०उप० २।२।५

† इसी की आज्ञा में यह सारा जगत् अपनी २ मर्यादा में काम कररहा है

ब्रह्मचर्य मेवतद्,ब्रह्मचर्येण ह्येवेष्ट्वाऽऽत्मान मनुविन्दते।१
अथ यत् सत्रायणमित्याचक्षते ब्रह्मचर्यमेव तद् , ब्रह्मचर्येण ह्येव सत आत्मानस्त्राणं विन्दते । अथ यन्मौन मित्याचक्षते ब्रह्मचर्यमेव तद् , ब्रह्मचर्येण ह्येवात्मान मनुविद्य मनुते ॥२॥ अथ यदनाशकायनमित्याचक्षते ब्रह्मचर्य मेव तद्, एष ह्यात्मा न नश्यति, यं ब्रह्मचर्येणानुविन्दते । अथ यदरण्यायनमित्याचक्षते ब्रह्मचर्य मेव तद्, अरश्च हवै ण्यश्चार्णवौ ब्रह्मलोके तृतीय स्यामितो दिवि तदैरंमदीयं सरस्तदश्वत्थः सोमसवन-स्तदपराजिता पूर्ब्रह्मणः प्रभुविमित५ हिरण्मयम् ॥३॥ तद्य एवैतावरं चण्यं चार्णवौ ब्रह्मलोके ब्रह्मचर्येणानुविन्दन्ति, तेषामेवैष ब्रह्मलोकस्तेषा५ सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति । ४ ।

जिसको (धार्मिकलोग) यज्ञ कहते है, वह वास्तव में ब्रह्मचर्य है, क्योंकि ब्रह्मचर्य के द्वारा ही, वह जो जानने वाला है, उसको ( ब्रह्म लोकको ) पालेता है ॥

और जिसको इष्ट कहते है, वह वास्तव में ब्रह्मचर्य है, क्योंकि ब्रह्मचर्य के द्वारा ही वह ढूंढ करके(इष्ट्वा) आत्मा को पालेता है॥१॥

और जिसको लोग सत्रायण कहते है, वह वास्तव में ब्रह्मचर्य है, क्योंकि ब्रह्मचर्य के द्वारा ही वह सत ( सत्यब्रह्म ) से आत्मा की रक्षा ( त्राण ) को पाता है ॥

विन्दान्ति तेषामेवैषब्रह्मलोकस्तेषा ँ सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति ॥ ३ ॥

यह आत्मा है यह एक सेतु * ( पुल ) है, एक हद है, जिससे कि यह लोक गड़बड़ा न जाएं † दिन और रात इस सेतु को नहीं उलांघते, न जरा; न मृत्यु, न शोक, न पुण्य न पाप॥१॥ सारे पाप इस से वापिस लौटते हैं क्योंकि यह ब्रह्मलोक पापसे पृथक् ( वरी ) है । इस लिये वह जो इस सेतु से पार होता है वह यदि अन्धा है, तो अनन्ध होजाता है, बींधाहुआ ( ज़ख्मी ) है, तो अविद्ध ( नज़ख्मी ) होजाता है, रोगी है, तो अरोगी होजाता है । इस लिये जब पुरुष इस सेतु से पार होता है, तो रात भी दिनही बन जाती है ( अन्धेरा सारा दूर हो जाता है ) क्योंकि यह ब्रह्मलोक एकवारही ( सदा के लिये ) चमका हुआ है ॥ २ ॥

यह ब्रह्मलोक केवल उन्हीं लोगों का है, जो इस ब्रह्मलोक को ब्रह्मचर्य से ढूंढते हैं; उन्हीं की सब लोकों में स्वतन्त्रता होती है ॥ ३ ॥

पांचवां खण्ड

अथ यद्यज्ञ इत्याचक्षते ब्रह्मचर्यमेव तद्, ब्रह्मचर्येण ह्येव यो ज्ञाता तं विन्दते । अथ यदिष्टमित्याचक्षते

---

* सेतु का अर्थ पुल है । पुल पानी या कीचड़ पर से पार होने कामार्ग होता है । यह मट्टी के बन्ध भिन्न २ लोगों के खेतों की हद का कामभी देते हैं । मिलाओ० मैत्रा०उप० ७ । ७ । कठ०उप० ३ । २; मुण्ड०उप० २ । २ । ५

† इसी की आज्ञा में यह सारा जगत अपनी २ मर्यादा में काम कररहा है

ब्रह्मचर्यमेव तद्, ब्रह्मचर्येण ह्येवेष्ट्वाऽऽत्मानमनुविन्दते ॥१॥ अथ यत् सत्रायणमित्याचक्षते ब्रह्मचर्यमेव तद्, ब्रह्मचर्येण ह्येव सत आत्मानस्त्राणं विन्दते । अथ यन्मौनमित्याचक्षते ब्रह्मचर्यमेव तद्, ब्रह्मचर्येण ह्येवात्मानमनुविद्य मनुते ॥२॥ अथ यदनाशकायनमित्याचक्षते ब्रह्मचर्यमेव तद्, एष ह्यात्मा न नश्यति, यं ब्रह्मचर्येणानुविन्दते । अथ यदरण्यायनमित्याचक्षते ब्रह्मचर्यमेव तद्, अरश्च ह वै ण्यश्चार्णवौ ब्रह्मलोके तृतीयस्यामितो दिवि तदैरंमदीयं सरस्तदश्वत्थः सोमसवनस्तदपराजिता पूर्ब्रह्मणः प्रभुविमितꣳ हिरण्मयम् ॥३॥ तद्य एवैतावरं चण्यं चार्णवौ ब्रह्मलोके ब्रह्मचर्येणानुविन्दन्ति, तेषामेवैष ब्रह्मलोकस्तेषाꣳ सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति । ४ ।

जिसको (धार्मिकलोग) यज्ञ कहते है, वह वास्तव में ब्रह्मचर्य है, क्योंकि ब्रह्मचर्य के द्वारा ही, वह जो जानने वाला है, उसको (ब्रह्मलोकको) पालेता है ॥

और जिसको इष्ट कहते हैं, वह वास्तव में ब्रह्मचर्य है, क्योंकि ब्रह्मचर्य के द्वारा ही वह दृढ करके (इष्ट्वा) आत्मा को पालेता है ॥१॥

और जिसको लोग सत्रायण कहते है, वह वास्तव में ब्रह्मचर्य है, क्योंकि ब्रह्मचर्य के द्वारा ही वह सत (सत्यब्रह्म) से आत्मा की रक्षा (त्राण) को पाता है ॥

और यदि वह गन्धमाल्य (गन्ध और माला के) लोक की कामना वाला होता है, तो इसके संकल्पमात्र से गन्ध और माला प्रगट होती हैं, और वह गन्धमाल्यलोक से सम्पन्न होकर आनन्द भोगता है ॥६॥

और यदि वह अन्नपान (अन्न और पान के) लोक की कामना वाला होता है, तो इसके संकल्पमात्र से अन्न और पान प्रगट होता है, और वह अन्नपानलोक से सम्पन्न हुआ आनन्द भोगता है ॥ ७ ॥

और यदि वह गीतवादित्र [ गीत और बाजे के ) लोक की कामना वाला होता है, तो इसके संकल्पमात्र से गीत और बाजे प्रगट होते हैं, और वह गीतवादित्रलोक से सम्पन्न होकर आनन्द भोगता है ॥ ८ ॥

और यदि वह स्त्रीलोक की कामना वाला होता है, तो इस के संकल्पमात्र से स्त्रियें प्रगट होती हैं और वह स्त्रीलोक से सम्पन्न होकर आनन्द भोगता है ॥ ९ ॥

निदान जिस २ विषय को वह प्यार करता है, जिस को चाहता है, वह इस के संकल्पमात्र से प्रगट होता है, और वह उस से सम्पन्न हो कर आनन्द भोगता है ॥ १० ॥

तीसरा खण्ड

त इमे सत्याः कामा अनृतापिधानाः तेषा ँ सत्याना ँ सतामनृतमपिधानम् । यो यो ह्यस्येतः प्रैति न तमिह दर्शनाय लभते ॥ १ ॥ अथ ये चास्येह-जीवा ये च प्रेता यच्चान्यदिच्छन्न लभते, सर्वं तदत्र गत्वा

विन्दते । अत्र ह्यस्यैते सत्याः कामा अनृतापिधानाः । तद् यथापि हिरण्यनिधिं निहितमक्षेत्रज्ञा उपर्युपरि सञ्चरन्तो न विन्देयुः, एवमेवेमाः सर्वाः प्रजा अहरर्गच्छन्त्य एतं ब्रह्मलोकं न विन्दन्त्यनृतेन हि प्रत्यूढाः । २ । स वा एष आत्मा हृदि, तस्यैतदेवनिरुक्त ँ हृदयमिति, तस्माद्धृदयम्, अहरहर्वा एवंवित् स्वर्गमलोकमेति । ३ । अथ य एष सम्प्रसादो ऽस्माच्छरीरात् समुत्थाय परं ज्योतिरुपसम्पद्य स्वेन रूपेणाभिनिष्पद्यत एष आत्मेति होवाच, एतदमृतमभयमेतद्ब्रह्मेति । तस्य हवा एतस्य ब्रह्मणो नाम सत्यमिति । ४ । तानि हवा एतानि त्रीण्यक्षराणि सतीयमिति । तद्यत् सत् तदमृतमथ यत्ति तन्मर्त्यमथ यद् यं तेनोभे यच्छति, यदनेनोभे यच्छति तस्माद् यम् । अहरहर्वा एवंवित् स्वर्ग लोकमेति ॥ ५ ॥

सो यह सच्ची कामनाएं झूठ से ढकी हुई हैं; अर्थात् यद्यपि यह कामनाएं सत्य हैं, पर इन पर यह एक ढकना है जो झूठ है । जो २ कोई इस (पुरुष) का यहां से चलबसा है, उसको फिर यहां (इन आंखों से) देखने के लिये यह नहीं पासकता ॥ १ ॥

पर जो इस के यहां जीवित हैं, जो मर चुके हैं, और जो कुछ और भी है जिसको वह चाहता है, पर पा नहीं सकता, उस सब को यहां (हृदयस्थ ब्रह्म में) पहुंच कर पालेता है, (क्योंकि वह अपने हृदय

में उतरे, जहां हृदयाकाश में ब्रह्म रहता है )। क्योंकि यहां ( हृदयस्थ ब्रह्म में ) इसकी सची कामनाएं हैं, जो झूठ से ढकी हुई हैं * जैसाकि दबे हुए सोने के निधि ( खजाने ) के ऊपर २ घूमते हुए भी वह लोग जो क्षेत्रज्ञ ( क्षेत्रविद्या के वेत्ता ) नहीं है; वह उसे नहीं पासक्ते, इसी प्रकार यह सारी प्रजाएं ( जन्तु ) दिन प्रति दिन ब्रह्मलोक में जाती हैं ( सुषुप्ति में हृदयस्थब्रह्म में लीन होती हैं ) तथापि वह उसे नहीं ढूंढपातीं; क्योंकि वह झूठ से चलाई जा रही हैं, [ अर्थात्‌झूठने उनको अपने स्वरूप से हटाकर बाहर के विषयों में फैंका हुआ है ] ॥ २ ॥

यह आत्मा हृदय में है, इसका यही निर्वचन है ' हृदि+अयम्' † अर्थात् हृदय में यह ( आत्मा ) है, इस लिये यह हृदय कहा जाता है। वह जो इस प्रकार ( हृदय में आत्मा है, इस लिये यह हृदय कहलाता है ) जानता है, वह प्रतिदिन ( सुषुप्तिमें ) स्वर्ग लोक ( हृदयस्थ ब्रह्म ) में जाता है ॥ ३ ॥

---

* सच्ची कामनाएं, जिनका पहले और दूसरे खण्ड में वर्णन है, यह हर एक के हृदय के अन्दर सदा विद्यमान हैं, उन कामनाओं को हरएक पुरुष इस लिये नहीं पासका, कि उनके ऊपर एक परदा पड़ा हुआ है, और वह परदा झूठका है अर्थात् बाहर के विषयों में तृष्णा और उसके परवश होकर स्वेच्छाचारी होना ( नकि शास्त्र की मर्यादा में रहना ] यह कामनाएं मिथ्याज्ञान से होती हैं, इसलिये झूठी हैं। जब यह झूठका परदा उठ जाता है, तो वह सच्ची कामनाएं प्रकाशित होती हैं ॥

† हृद् अर्थात् हृदय और ' अयम् ' अर्थात् यह अर्थात् आत्मा। सो ' हृद्+अयम्=हृदयम् ' है। इसमें आत्मा रहता है, इस लिये इसे हृदय कहते हैं ॥

अब यह पूरा निर्मल हुआ * ( आत्मा ) इस ( भौतिक ) शरीर से उठकर ( शरीर में आत्मभावना को त्यागकर ) और परम ज्योति को प्राप्त होकर अपने असली रूप से प्रगट होता है, यह आत्मा है, यह उसने कहा ( जब उसे शिष्यों ने पूछा )। यह अमृत है, यह अभय है यह ब्रह्म है। इस ब्रह्म का नाम है सत्य। ४। इस नाम ( सत्य ) के तीन अक्षर हैं सत्-ति-य +। जो 'सत्' है यह अमृत है, और जो 'त' है यह मर्त्य है, और जो 'य' है, इस से वह दोनोंको नियम में रखता है। जिस लिये इस से वह दोनों को नियम में रखता है ( यच्छति ) इसलिये उसे 'य' कहते हैं। वह जो इस प्रकार जानता है, वह दिन प्रतिदिन स्वर्ग लोक ( ब्रह्म ) को प्राप्त होता है ॥ ५ ॥

चौथा खण्ड

अथ य आत्मा स सेतुर्विधृतिरेषां लोकानाम सम्भेदाय। नैत ँ सेतुमहोरात्रे तरतो नजरा न मृत्यु-र्नशोको न सुकृतं न दुष्कृतम् ॥ १ ॥ सर्वेपाप्मानोऽतो निवर्तन्तेऽपहतपाप्मा ह्येषब्रह्मलोकः। तस्माद्वा एत ँ सेतुं तीर्त्वाऽन्धः सन्ननन्धो भवति विद्धःसन्नविद्धोभव त्युपतापी सन्ननुपतापी भवति। तस्माद्वा एत ँ सेतुं तीर्त्वाऽपि नक्तमहरेवाभिनिष्पद्यते। सकृद्विभातो ह्येवैष ब्रह्मलोकः ॥ २ ॥ तद्य एवैतं ब्रह्मलोकं ब्रह्मचर्येणानु

---

* मिलाओ छान्दो० ८। १२।

+ 'ति' में 'त्' अनुस्वार है। [illegible] 'सत्+ति+यम्=सत्य' मिलाओ० बृ० ५। ५। १; [illegible]

विन्दन्ति तेषामेवैषब्रह्मलोकस्तेषा ँ सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति ॥ ३ ॥

यह आत्मा है यह एक सेतु * ( पुल ) है, एक हद है, जिससे कि यह लोक गड़बड़ा न जाएं † दिन और रात इस सेतु को नहीं उल्लंघते, न जरा; न मृत्यु, न शोक, न पुण्य न पाप॥१॥ सारे पाप इस से वापिस लौटते हैं क्योंकि यह ब्रह्मलोक पापसे पृथक् ( वरी ) है। इस लिये वह जो इस सेतु से पार होता है वह यदि अन्धा है, तो अनन्ध होजाता है, बींधाहुआ ( ज़ख्मी ) है, तो अविद्ध ( नज़ख्मी ) होजाता है, रोगी है, तो अरोगी होजाता है। इस लिये जब पुरुष इस सेतु से पार होता है, तो रात भी दिनही बन जाती है ( अन्धेरा सारा दूर हो जाता है ) क्योंकि यह ब्रह्मलोक एकवारही ( सदा के लिये ) चमका हुआ है ॥ २ ॥ यह ब्रह्मलोक केवल उन्हीं लोगों का है, जो इस ब्रह्मलोक को ब्रह्मचर्य से ढूंढते हैं; उन्हीं की सब लोकों में स्वतन्त्रता होती है ॥ ३ ॥

पांचवां खण्ड

अथ यद्यज्ञ इत्याचक्षते ब्रह्मचर्यमेव तद्, ब्रह्मचर्येण ह्येव यो ज्ञाता तं विन्दते। अथ यदिष्टमित्याचक्षते

* सेतु का अर्थ पुल है। पुल पानी या कीचड़ पर से पार होने का मार्ग होता है। यह मट्टी के बन्ध भिन्न २ लोगों के खेतों की हद का काम भी देते हैं। मिलाओ० मैत्रा०उप० ७। ७। कठ०उप० ३। २; मुण्ड०उप० २। २। ५

† इसी की आज्ञा में यह सारा जगत् - अपनी २ मर्यादा में काम कररहा है

ब्रह्मचर्यमेवतद्,ब्रह्मचर्येण ह्येवेष्ट्वाऽऽत्मान मनुविन्दते।१
अथ यत् सत्रायणमित्याचक्षते ब्रह्मचर्यमेव तद् , ब्रह्मचर्येण ह्येव सत आत्मानस्त्राणं विन्दते। अथ यन्मौन मित्याचक्षते ब्रह्मचर्यमेव तद् , ब्रह्मचर्येण ह्येवात्मान मनुविद्य मनुते ॥२॥ अथ यदनाशकायनमित्याचक्षते ब्रह्मचर्य मेव तद्, एप ह्यात्मा न नश्यति, यं ब्रह्मचर्येणानुविन्दते। अथ यदरण्यायनमित्याचक्षते ब्रह्मचर्य मेव तद्, अरश्च ह वै ण्यश्चार्णवौ ब्रह्मलोके तृतीय स्यामितो दिवि तदैरंमदीयं सरस्तदश्वत्थः सोमसवनस्तदपराजिता पूर्ब्रह्मणः प्रभुविमितᳬ हिरण्मयम् ॥३॥ तद्य एवैतावरं चण्यं चार्णवौ ब्रह्मलोके ब्रह्मचर्येणानुविन्दन्ति, तेपामेवैप ब्रह्मलोकस्तेपाᳬ सर्वेपु लोकेपु कामचारो भवति ।४।

जिसको (धार्मिकलोग) यज्ञ कहते है, वह वास्तव में ब्रह्मचर्य है, क्योंकि ब्रह्मचर्य के द्वारा ही, वह जो जानने वाला है, उसको (ब्रह्म लोकको) पालेता है॥

और जिसको इष्ट कहते है, वह वास्तव में ब्रह्मचर्य है, क्योंकि ब्रह्मचर्य के द्वारा ही वह ढूंढ करके(इष्ट्वा) आत्मा को पालेता है॥१॥

और जिसको लोग सत्रायण कहते हैं, वह वास्तव में ब्रह्मचर्य ; क्योंकि ब्रह्मचर्य के द्वारा ही वह सत् (सत्यब्रह्म) से आत्मा की क्षा (त्राण) को पाता है॥

और जिसको लोग मौन कहते हैं, वह वास्तव में ब्रह्मचर्य है, क्योंकि ब्रह्मचर्य के द्वारा ही पुरुष आत्मा को ढूंढ करके उस पर ध्यान जमाता है [ मनुते ] ॥ २ ॥

और जिसको लोग अनाशकायन कहते हैं, वह वास्तव में ब्रह्मचर्य है, क्योंकि यह आत्मा ( अपना आप ) नष्ट नहीं होता ( न नश्यति ) जिसको पुरुष ब्रह्मचर्य के द्वारा ढूंढपाता है ॥

और जिसको लोग अरण्यायन ( जंगल में चलेजाना, वानप्रस्थ ) कहते हैं, वह वास्तव में ब्रह्मचर्य है, क्योंकि अर और ण्य यह दो समुद्र ( सरोवर ) ब्रह्मलोक में हैं अर्थात् यहां से तीसरे द्यौ में, और एक ऐरंमदीय सर है, और एक अश्वत्थ वृक्ष है, जिससे सोम बहता है, और ( हिरण्यगर्भ ) का अपराजिता एक पुर है और एक सुनहरी प्रभुविमित ( प्रभु अर्थात् ब्रह्मा से बनाया हुआ मण्डप ) है ॥ ३ ॥

अब वह लोग जो ब्रह्मचर्य के द्वारा ब्रह्मलोक में वर्तमान अर और ण्य इन दो समुद्रों को ढूंढपाते हैं, यह ब्रह्मलोक उन्हीं लोगों का है, उन के लिये सब लोकों में स्वतन्त्रता है* ॥ ४ ॥

---

* चौथे खण्ड में ब्रह्मलोक की प्राप्ति का साधन ब्रह्मचर्य वर्णन किया है, इस पांचवें खण्ड में उसकी महिमा दिखलाई है। यह दर्शाया गया है, कि वैदिक कर्म जो मनुष्य के अन्तःकरण को पवित्र बनाते हैं, और जिनका परम फल ब्रह्मलोक है, ब्रह्मचर्य उन सब की जगह अकेला पूरी कर देता है। यज्ञ ब्रह्मचर्य है, क्योंकि ब्रह्मचर्यवाला फल को ब्रह्मचर्य के द्वारा लाभ कर लेता है, जिसको पुरुष यज्ञ द्वारा लाभ करता है। यज्ञ का परम फल ब्रह्मलोक है, और यह फल ब्रह्मचर्य से प्राप्त हो जाता है। इस लिये यज्ञ भी ब्रह्मचर्य ही है इसी प्रकार इष्ट और सत्रायण आदि के विषय में भी जानना चाहिये।

छटा खण्ड

अथ या एता हृदयस्य नाड्यस्ताः पिङ्गलस्याणि म्नस्तिष्ठन्ति शुक्लस्य नीलस्य पीतस्य लोहितस्येति । असौ वा आदित्यः पिङ्गल एष शुक्ल एष नील एष पीत एष लोहितः ॥ १ ॥ तद्यथा महापथ आतत उभौ ग्रामौ गच्छतीमंचामुंच, एवमेवैता आदित्यस्य रश्मय उभौ,

---

पर जहां वस्तुत: ब्रह्मचर्य, फल के द्वारा यज्ञ आदि के बराबर है, वहां दूसरी ओर यहां शब्दों की बनावट से भी ब्रह्मचर्य को उन के बराबर दर्शाया है । जैसे यज्ञ ब्रह्मचर्य है, क्योंकि 'यो ज्ञाता=जो जानने वाला है' से यज्ञ बना है । जो जानने वाला है, वह ब्रह्मचर्य के द्वारा ब्रह्मलोक को प्राप्त होता है, इस लिये ब्रह्मचर्य यज्ञ है। इसी प्रकार 'इष्ट' 'इष्ट्वा=ढूंढकरके' से; सत्रायण; सत+त्राणम्=सत् से अपनी रक्षा', से; 'मौन' 'मनुते=ध्यान जमाता है' से, 'अनाशकायन' न नश्यति=नष्ट नहीं होता है' से, और अरण्यायन, 'अर+ण्य+अयनम्=अर और ण्य को प्राप्त होना' से है । इष्ट, यज्ञ विशेष है, सत्रायण, वह यज्ञ, जिनमें बहुत यजमान होते हैं । मौन, वाणी का रोकना । अरण्यायन, वनमें जाना, वानप्रस्थका जीवन । इन सब का फल ब्रह्मचर्य से मिलजाता है, इसलिये ब्रह्मचर्य का पूर्णतया पालन करना चाहिये ॥

'पूर्वदूसरे खण्ड में जो पिता माता आदि कहे हैं, और यहां पांचवें खण्ड में जो ब्रह्मलोक में अर, ण्य दो समुद्र ऐरमदीय (ऐरं=अन्न से पूर्ण और मदीय=हर्ष देनेवाला) सर, अश्वत्थ (पीपल) का वृक्ष, जिससे सोमरस वा अमृत बहता है, अपराजिता (जिस को वह लोग नहीं जीत सके, जिनके पास ब्रह्मचर्यका साधन नहीं) पुरी, और सुनहरी मण्डप। यह सब ब्रह्मलोक में मानसरूप से प्रतीत होते हैं- न कि स्थूल रूप से । और शुद्ध हुए अन्तःकरण के संकल्प से प्रगट होते हैं, इसलिये निरतिशय सुख कारक होते हैं, (शंकराचार्य)

लौकौ गच्छतीमं चामुंच। अमुष्मादादित्यात् प्रतायन्ते ता आसु नाडीषु सृप्ता आभ्यो नाडीभ्यः प्रतायन्ते तेऽमुष्मिन्नादित्ये सृप्ताः ॥ २ ॥ तद् यत्रैतत्सुप्तः समस्तः सम्प्रसन्नः स्वप्नं न विजानात्यासु तदा नाडीषु सृप्तोभवति, तं नकश्चन पाप्मास्पृशति, तेजसाहि तदा सम्पन्नो भवति ॥ ३ ॥ अथयत्रैतदबलिमानंनीतोभवति, तमभित आसीना आहुः 'जानासि मां, जनासि मामिति'। सयावदस्माच्छरीरादनुत्क्रान्तो भवति तावज्जानाति ॥ ४ ॥ अथ यत्रैतदस्माच्छरीरादुत्क्रामत्यथैतैरेव रश्मभिरूर्ध्वमाक्रमते। स ओमिति वा होद्वामीयते। स यावत्क्षिप्येन्मनस्तावदादित्यंगच्छति। एतद्वै खलु लोकद्वारं विदुषां प्रपदनं निरोधोऽविदुषाम् ॥ ५ ॥ तदेपश्लोकः 'शतञ्चैका च हृदस्य नाडयस्तासां मूर्धानमभिनिःसृतैका। तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति विष्वङ्ङन्या उत्क्रमणेभवन्त्युत्क्रमणे भवन्ति ॥ ६ ॥

* अब यह जो हृदय की नाडियें हैं, भूरे सूक्ष्म [रस] की भरी

---

* बाह्य विषयों की तृष्णा को त्यागकर और ब्रह्मचर्य से सम्पन्न होकर जो पुरुष हृदय कमल में स्थित ब्रह्म की उपासना करता है अन्त समय में ओम् पर ध्यान धरता हुआ मूर्धा की नाड़ी से ब्रह्मलोक को जाता है, यह इसमें दिखलाते हैं ॥

हुई हैं, तथा श्वेत, नीले, पीले और लाल की [ भरीहुई हैं ] और ऐसे ही वह सूर्य भूरा है, श्वेत है, नीला है, पीला है और लाल है ॥ १ ॥

जैसे एक लम्बी चौडी सडक दो गाओं को जाती है, इधर इस [ गाओं ] को और उधर उस [ गाओं ] को, इसी प्रकार यह सूर्य की किरणें दोनों लोकों को जाती है, इधर इस लोक [लोक=शरीर] को ओर उधर उस [ लोक=सूर्य ] को । वह उस सूर्य से चलती हैं और इन नाडियों में आकर प्रवेश करती है; इन नाडियों से चलती है और सूर्य में जाकर प्रवेश करती हैं ॥ २ ॥

और जब कोई पुरुष सोया हुआ आराम करता हुआ [ बाह्यविषयों के ग्रहण से निवृत्त हुआ ] और पूरानिर्मल हुआ [ अपने स्वरूप से जो कुछ बाहर है, उससे बेखबर हुआ ] स्वप्न को नहीं देखता है [ सुषिप्ति में होता है ], तब वह इन नाडियों में प्रविष्टहुआ होता है । तब उसे कोई बुराई नहीं छूसक्ती, क्योंकि वह उससमय [सूर्य के] तेज से [जो नाडियों में है] व्याप्त होता है ॥ ३ ॥

और जब कोई पुरुष पूरीनिर्बलता में [मरने के निकट] पहुंच जाता है, तब उसके इधर उधर बैठेहुए ( बन्धु बान्धव ) उसे कहते हैं 'क्या तुम मुझे जानतेहो, क्या तुम मुझे जानते हो ?' वह जब तक इस शरीर से निकल नहीं जाता है, तबतक उनको जानता है ॥ ४ ॥

पर जब यह इस शरीर से निकलजाता है, तब वह इन्हीं रश्मियों के द्वारा [जो सूर्य से नाडियों तकफैलीहुई है ] ऊपर चढता है [उनफलों को भोगने के लिये, जो उसने कर्मद्वारा सम्पादन किये हैं, न कि ज्ञान द्वारा] । अथवा ओम पर ध्यान जमाताहुआ जाता है, [जब उसने ब्रह्मलोक को जाना होता है, जो उसने ज्ञानद्वारा जीता

है]। वह जितनी देर में मन फैंकाजाता है, उतनी देर में सूर्य में पहुंचजाता है। क्योंकि यह [सूर्य] [ब्रह्म]लोक का द्वार है, ज्ञानियों के लिये यह खुला है, और अज्ञानियों के लिये बंद है ॥ ५ ॥

इस पर यह श्लोक है 'एकसौ एक हृदय की नाड़ियें हैं, उनमें से एक मूर्धा की ओर निकली है, उस नाड़ी से ऊपर चढ़ता हुआ [ज्ञानी] अमृतत्व को प्राप्त होता है; दूसरी [ नाड़ियें ] निकलने में भिन्न२ गति [ देने ] वाली होती हैं *, हां, निकलने में [ भिन्न २ गति देनेवाली ] होती हैं ॥ ६ ॥

सातवां खण्ड

'य आत्माऽपहतपाप्मा विजरो विमृत्युर्विशोकोऽविजिघत्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्यसंकल्पः सोऽन्वेष्टव्यः स विजिज्ञासितव्यः। स सर्वा ꣳश्च लोकानाप्नोति सर्वा ꣳश्च कामान् यस्तमात्मानमनुविद्य विजानातीति' ह प्रजापतिरुवाच ॥ १ ॥ तद्धोभये देवासुरा अनुबुबुधिरे। ते होचुः 'हन्ततमात्मानमन्विच्छामो यमात्मानमन्विष्य सर्वा ꣳश्च लोकानाप्नोति सर्वा ꣳश्च कामानिति'। इन्द्रो हैव देवानामभिप्रवव्राज, विरोचनोऽसुराणां। तौ हासंविदानावेव समित्पाणी प्रजापतिसकाशमाजग्मतुः ॥ २ ॥ तौ ह द्वात्रि ꣳशतं वर्षाणि ब्रह्मचर्यमूषतुस्तौ

* देखो कठ०उप०६। ६, और मिलाओ प्रश्न०उप० ३। ६-७ ॥

ह प्रजापतिरुवाच 'किमिच्छन्तावववास्तमिति'। तौ हो चतुः 'य आत्माऽपहतपाप्मा विजिरो विमृत्युर्विशोको ऽविजिघत्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्यसंकल्पः सोऽन्वे ष्टव्यः स विजिज्ञासितव्यः स सर्वा ँ श्च लोकानाप्नोति सर्वा ँ श्च कामान् यस्तमात्मान मनुविद्य विजानातीति' भगवतो वचो वेदयन्ते, तमिच्छन्तावववास्तामिति' ॥३॥ तौह प्रजापति रुवाच'य एषो ऽक्षिणि पुरुषो दृश्यत एष आत्मेति' होवाच। 'एतदमृतमभयमेतद् ब्रह्मेति'। अथ 'योऽयं भगवो ऽप्सु परिख्यायते, यश्चाय मादर्शे कतम एष इति''एष उ एवैषु सर्वेषुष्वेतेषु परिख्यायत इति' होवाच। ४।

*प्रजापति ने कहा 'आत्मा जो कि पाप से अलग है; जरा और मृत्यु से परे है, शोक से परे है; भूख और प्यास से अलग है, सच्ची कामनाओं वाला है और सच्चे संकल्पों वाला है। उसका अन्वेषण करना चाहिये, उसकी जिज्ञासा करनी चाहिये। वह जो इस आत्मा को ढूंढ कर जान लेता है, वह सारे लोकोंको और सारी कामनाओं को पालेता है'। १।

देवता और दैत्य दोनोंने यह शब्द सुने, और उन्होंने कहा 'अहो। हमें उस आत्मा का अन्वेषण ( तलाश ) करनाचाहिये,

*स्थूल, सूक्ष्म और कारण शरीर से अलग आत्मा का स्वरूप ( शुद्ध स्वरूप) दिखलाने के लिये प्रजापति का उपदेश आरम्भ करते हैं

जिस आत्मा को ढूंढकर पुरुष सारे लोकोंको और सारी कामनाओं को पालेता है' यह कहकर इन्द्र देवताओं में से और विरोचन असुरों में से गया। वह दोनों विना एक दूसरे से सलाह किये (शिष्य के तौर पर) समिधा हाथ मेंलिये प्रजापति के पास आए।२।

यह वहां बत्तीस वरस ब्रह्मचारी बनकर रहे। तब प्रजापति ने उन्हें कहा'तुम दोनों किस प्रयोजनसे यहां रहेहो' उन दोनोंने उत्तर दिया 'आपके इस वचन का दुनियामें ढंढोरा फिर रहा है, 'कि आत्मा जो कि पाप से अलग है, जरा और मृत्यु से परे है, शोक से परे है भूख और प्यास से अलग है, सच्ची कामनाओं वाला है और सच्चे संकल्पों वाला है, उसका अन्वेषण करना चाहिये, उसकी जिज्ञासा करनी चाहिये। वह जो इस आत्मा को ढूंढकर जानलेता है, वह सारे लोकों को और सारी कामनाओं को पालेता है' सो हम दोनों उस (आत्मा) को चाहते हुए आपके पास रहे हैं ॥ ३ ॥

प्रजापति ने उन दोनों को कहा'यह जो आंख में पुरुष दीखता है,*यह वह आत्मा है, यह है जो मैने कहा था, यह अमृत है, यह अभयहै, यह ब्रह्म है'।

*यह जो आंख में पुरुष दीखता है, इस से प्रजापति का अभिप्राय यह है, कि आंख अपने देखने के काम से जिस की हस्तीकी तर्फ इशारा करती है, वह आत्मा है। क्योंकि देखने वाली असल में आंख नहीं, आंख एक साधन है और वह देखने वाली शक्ति इससे अलग इसके अन्दर है, जो इस झरोखे में बैठकर बाहर के दृश्य देखती है। उसके शिष्य इस अभिप्राय को नहीं पहुंचे हैं, वह आंख के अन्दर बैठकर उस देखने वाले को आत्मा नहीं समझे, किन्तु जो आंख के अन्दर पुरुष का आकार [ छाया ]दीखता है, उसी को आत्मा समझे हैं, और इस लिये आगे पूछते हैं, कि जो जल में और शीशे में दीखता है वह कौन है ? ॥

(उन्होंने पूछा ) हे भगवन् ! यह जो जलों में दीखता है,
यह जो शीशे में दीखता है. यह कौनसा है
उसने उत्तरदिया, यह ही इन में दीखता है, ॥ ४ ॥

आठवां खण्ड

'उदशराव आत्मानमवेक्ष्य यदात्मनो न विजानी
त्तन्मेप्रब्रूतमिति ' । तौ होदशरावेऽवेक्षाञ्चक्राते । तौ
जापतिरुवाच 'किंपश्यथ इति ' । तौहोचतुः ' सर्व
दमावां भगव आत्मानं पश्याव आलोमभ्य आनखे-
: प्रतिरूपमिति' ॥ १ ॥ तौ ह प्रजापतिरुवाच 'सा
ऽलङ्कृतौ सुवसनौ परिष्कृतौ भूत्वोदशरावेऽवेक्षेथामि
' । तौहसाध्वलङ्कृतौ सुवसनौ परिष्कृतौ भूत्वोदश
ऽवेक्षाञ्चक्राते । तौ ह प्रजापतिरुवाच 'किंपश्यथ इति'
२ ॥ तौ होचतुः 'यथैवेदमावां भगवः साध्वलङ्कृतौ
सनौ परिष्कृतौस्व एवमेवेमौभगवः साध्वलङ्कृतौ
सनौपरिष्कृताविति । एपआत्मेति होवाचैतदमृत

---

आत्मा सब के अन्दर है, इस उच्च अभिप्राय से प्रजापति ने उत्तर
है। पर यहजानकर कि उसके शिष्यों ने पुरुष से शरीर को मम
, उनकाअज्ञान दिखलाने के लिये अगला उपदेश आरम्भ किया है॥

पहले पहल आत्मा की हस्ती को आंख में दिखलाने से प्रजापति
अभिप्राय है, कि वह अपने शिष्यों को पहले पहल जाग्रत में
की अलग हस्ती का निश्चय कराए॥

जिस आत्मा को ढूंढकर पुरुष सारे लोकों को और सारी कामनाओं को पालेता है' यह कहकर इन्द्र देवताओं में से और विरोचन असुरों में से गया। वह दोनों बिना एक दूसरे से सलाह किये (शिष्य के तौर पर) समिधा हाथ में लिये प्रजापति के पास आए।२।

वह वहां बत्तीस बरस ब्रह्मचारी बनकर रहे। तब प्रजापति ने उन्हें कहा 'तुम दोनों किस प्रयोजन से यहां रहेहो' उन दोनों ने उत्तर दिया 'आपके इस वचन का दुनिया में ढंढोरा फिर रहा है, 'कि आत्मा जो कि पाप से अलग है, जरा और मृत्यु से परे है, शोक से परे है भूख और प्यास से अलग है, सच्ची कामनाओं वाला है और सच्चे संकल्पों वाला है, उसका अन्वेषण करना चाहिये, उसकी जिज्ञासा करनी चाहिये। वह जो इस आत्मा को ढूंढकर जानलेता है, वह सारे लोकों को और सारी कामनाओं को पालेता है' सो हम दोनों उस (आत्मा) को चाहते हुए आपके पास रहे हैं ॥ ३ ॥

प्रजापति ने उन दोनों को कहा 'यह जो आंख में पुरुष दीखता है,*यह वह आत्मा है, यह है जो मैंने कहा था, यह अमृत है, यह अभय है, यह ब्रह्म है'।

*यह जो आंख में पुरुष दीखता है; इस से प्रजापति का अभिप्राय यह है, कि आंख अपने देखने के काम से जिस की हस्तीकी तर्फ इशारा करती है, वह आत्मा है। क्योंकि देखने वाली असल में आंख नहीं, आंख एक साधन है और वह देखने वाली शक्ति इससे अलग इसके अन्दर है, जो इस झरोके में बैठकर बाहर के दृश्य देखती है। उसके शिष्य इस अभिप्राय को नहीं पहुंचे हैं, वह आंख के अन्दर बैठकर उस देखने वाले को आत्मा नहीं समझे, किन्तु जो आंख के अन्दर पुरुष का आकार [ छाया ] दीखता है, उसी को आत्मा समझे हैं, और इस लिये आगे पूछते हैं, कि जो जल में और शीशे में दीखता है वह कौन है? ॥

। (उन्होंने पूछा) हे भगवन्! यह जो जलों में दीखता है, और यह जो शीशे में दीखता है, यह कौनसा है
उसने उत्तर दिया, यह ही इन में दीखता है, * ॥ ४ ॥

आठवां खण्ड

'उदशराव आत्मानमवेक्ष्य यदात्मनो न विजानीथस्तन्मेप्रब्रूतमिति'। तौ होदशरावेऽवेक्षाञ्चक्राते। तौ हप्रजापतिरुवाच 'किंपश्यथ इति'। तौहोचतुः 'सर्वमेवेदमावां भगव आत्मानं पश्याव आलोमभ्य आनखेभ्यः प्रतिरूपमिति' ॥ १ ॥ तौ हप्रजापतिरुवाच 'साध्वलङ्कृतौ सुवसनौ परिष्कृतौ भूत्वोदशरावेऽवेक्षेथामिते'। तौहसाध्वलङ्कृतौ सुवसनौ परिष्कृतौ भूत्वोदशरावेऽवेक्षाञ्चक्राते। तै ह प्रजापतिरुवाच 'किंपश्यथ इति' ॥ २ ॥ तौ होचतुः 'यथैवेदमावां भगवः साध्वलङ्कृतौ सुवसनौ परिष्कृतौस्व एवमेवेमौभगवः साध्वलङ्कृतौ सुवसनौपरिष्कृताविति। एपआत्मेति होवाचैतदमृत

* आत्मा सब के अन्दर है, इस उच्च अभिप्राय से प्रजापति ने उत्तर दिया है। पर यहजानकर कि उसके शिष्यों ने पुरुष से शरीर ही समझा है, उनकाअज्ञान दिखलाने के लिये अगला उपदेश आरम्भ किया है॥

पहले पहल आत्मा की हस्ती को आप में दिखलाने से प्रजापति का यह अभिप्राय है, कि वह अपने शिष्यों को पहले पहल जाग्रत में आत्मा की अलग हस्ती का निश्चय कराए॥

मभयमेतद्ब्रह्मेति'। तौहशान्तहृदयौप्रवव्रजतुः ॥ ३॥
तौ हान्वीक्ष्य प्रजापतिरुवाच 'अनुपलभ्यात्मानमननु
विद्य व्रजतो यतरएतदुपनिषदोभविष्यन्ति देवा वा ऽसुरा
वा ते पराभविष्यन्तीति'। सहशान्तहृदयएव विरोचनो
ऽसुरान् जगाम। तेभ्यो हैतामुपनिषदं प्रोवाचात्मैवेह
महय्य आत्मा परिचर्य आत्मानमेवेह महयन्नात्मानं
परिचरन्नुभौ लोकाववाप्नोतीमञ्चामुञ्चेति ॥ ४ ॥ तस्मा
दप्यद्येहाददानमश्रद्दधानमयजमानमाहुरासुरो वते
ति'। असुराणा ᳪ ह्येपोपनिषत् प्रेतस्य शरीरं भिक्षया
वसनेनालङ्कारेणेति स ᳪ स्कुर्वन्त्येतेन ह्यमुं लोकं जे-
ष्यन्तो मन्यन्ते ॥ ५ ॥

पानी के प्याले में तुम दोनों आत्मा [अपने आप] को देखो, और जोकुछ तुम आत्मा [अपने आप] का नहीं समझे हो, वह मुझे बताओ' ॥

उन्हों ने पानी के प्याले में देखा। तब प्रजापति ने उन्हें कहा 'तुम क्या देखते हो'? ॥

उन्हों ने कहा हेभगवन्! हम यह पूराआत्मा को देखरहे हैं रोमों तक और नखोंतक-अपनी पूरी छाया ॥ १ ॥

प्रजापति ने उन्हें कहा अच्छे भूषण और वस्त्र धारकर और अपने आप को साफ सुथरा करके [बाल और नख कटवाकर] फिर पानी के प्याले में देखो। उन दोनों ने अच्छे भूषण और

वस्त्र धारकर और अपने आप को साफ सुथरा बनाकर देखा। प्रजापति ने कहा 'क्या देखते हो'? ॥ २ ॥

उन्हों ने उत्तरदिया 'हेभगवन् ! जैसे हम यह अच्छे भूषण और वस्त्रधारणकिये हुए और साफ सुथरे हुए हुए हैं, इसीप्रकार हेभगवन् ! यह दोनों (हमारे आत्मा, अर्थात् प्रतिबिम्ब) अच्छेभूषण और वस्त्रधारणकिये हुए और साफ सुथरे हैं * । प्रजापति ने कहा 'यह आत्मा है, यह अमृत है, यह अभय है, यह ब्रह्म है । तब वह दोनों प्रसन्नचित्त होकर चले गए ॥ ३ ॥

उनको देखकर प्रजापतिने कहा ' यह दोनों आत्मा को जाने और ढूंढे विना [ ढूंढकर साक्षात् किये विना ] जाते हैं, इन दोनों में से जो कोई देवता या असुर इस उपनिषद् [ देह आत्मा है, इस सिद्धान्त ) का अनुसरण करेंगे, वह नष्ट होजाएंगे ॥

अब विरोचन तो वैसाही प्रसन्नचित्त हुआ असुरों के पास पहुंचा और उनको यह उपनिषद् उपदेशकी, कि आत्मा ( देह ) केवल यहां पूजा के योग्य है, और आत्मा ( देह ) सेवा के योग्य है । और वह जो यहां आत्मा (देह) को पूजता है और आत्मा

---

* यह दोनों छायाऽऽत्मा को आत्मा समझे थे, प्रजापति ने उनकी भ्रान्ति दूरकरने के लिये छायाऽऽत्मा की स्थिति देह के आश्रित दिखलाई, तथापि उनकी भ्रान्ति दूर न हुई, इसलिये प्रजापति ने फिर अपने अभिप्रेत आत्मा को मन में रखकर 'यह आत्मा है' इत्यादि उसका स्वरूप कह दिया, जिससे छाया वा देह का आत्मा न होना उनको प्रतीत हो जाए, तब भी यह नहीं समझे, और सन्तुष्ट होकर चलदिये ॥

(देह) की सेवा करता है, वह दोनों लोकों को लाभकरता है, इस (लोक) को और उस (लोक) को ॥ ४ ॥

इसलिये अब भी जो यहां न दानदेता है, न श्रद्धारखता है, न यज्ञ करता है, उसे लोग कहते है, कि यह असुर है। क्योंकि यह असुरों की उपनिषद् (आत्मविषयकसिद्धान्त) है। वह मृतक के शरीर को गन्धमाला आदि से, वस्त्रों से और भूषणों से सजाते हैं, और वह ख्याल करते हैं, कि इस प्रकार हम उसलोक को जीतेंगे।५।

नवां खण्ड

अथ हेन्द्रोऽप्राप्यैव देवानेतद्भयं ददर्श। यथैव खल्व यमस्मिञ्छरीरे साध्वलङ्कृते साध्वलङ्कृतो भवति सुव सने सुवसनः परिष्कृते परिष्कृतः, एवमेवायमस्मिन्नन्धे ऽन्धोभवति स्रामे स्रामः परिवृक्णे परिवृक्णोऽस्यैव शरी रस्य नाशमन्वेष नश्यति नाहमत्रभोग्यंपश्यामीति॥१॥ स समित्पाणिः पुनरेयाय। त ँ प्रजापतिरुवाच 'मघव-न् यच्छान्तहृदयः प्राव्राजीः सार्द्धं विरोचनेन, किमिच्छ-न् पुनरागम इति'। सहोवाच 'यथैवखल्वयं भगवो ऽस्मिञ्छरीरे साध्वलङ्कृते साध्वलङ्कृतोभवति सुवसने सुवसनः परिष्कृते परिष्कृतः, एवमेवायमस्मिन्नन्धे ऽन्धोभवति स्रामेस्रामः परिवृक्णे परिवृक्णो ऽस्यैव शरीरस्य नाशमन्वेष नश्यति नाहमत्रभोग्यंपश्यामी ति॥२॥ एवमेवैषमघवन्निति होवाचैतंत्वेव ते भूयो ऽनु

व्याख्यास्यामि, वसापराणि द्वात्रि ५ शतं वर्षाणीति'। सहापराणि द्वात्रि ५शतंवर्षाण्युवास। तस्मैहोवाच।३।

पर इन्द्र ने देवताओं के पांस पहुचने से पहले ही यह भय (दिक्कत) देखा, कि जैसे यह (छाया जो पानी में है *) अच्छे भूषणों वाला होजाता है, जब शरीर अच्छे भूषणों वाला होता है, अच्छे वस्त्रोंवाला होजाता है, जब शरीर अच्छे वस्त्रोंवाला होता है, अच्छा साफ सुथरा होता है, जब शरीर अच्छा साफ सुथरा होता है, इसीप्रकार शरीरके अन्धाहोनेसे यह अन्धाहोजाता है, काना होने से काना होता है, लूला लंगड़ा होने से लूला लगड़ा होता है। सो मैं इस (सिद्धन्त) में कोई भलाई (भोग्य, अच्छाफल) नहीं देखता ॥ १ ॥

(यह जान शिष्य के तौरपर) वह समिधा हाथ में लेकर फिर प्रजापति के पास आया। प्रजापति ने उसे कहा 'मघवन् (इन्द्र) तुम शान्तहृदय होकर विरोचन के साथ चलेगए थे, किस प्रयोजन के लिये तुम फिर वापिस आए हो'? ॥

उसने कहा 'हेभगवन्! जिसतरह पर यह (छाया) अच्छे भूषणोंवाला होजाता है, जब शरीर अच्छे भूषणों वाला होता है। अच्छे वस्त्रोंवाला होजाता है, जब शरीर अच्छे वस्त्रों वाला होता है। और अच्छा साफ सुथरा होता है, जब शरीर अच्छा साफ सुथरा होता है। पर इसीप्रकार इस शरीर के अन्धा होनेपर यह (छाया)

---

* यद्यपि प्रजापति का असली अभिप्राय समझने में भ्रान्ति दोनों को हुई है। पर विरोचन ने यह समझा, किप्रजापति ने शरीर को आत्मा बतलाया है, और इन्द्रने यह समझा कि शरीर की छाया को आत्मा बतलाया है (शंकराचार्य)॥

अन्धा होता है, काना होनेपर काना होता है, लूला लंगड़ा होनेपर लूला लंगड़ा होता है। और इस शरीर के नाश होने पर यह नाश होजाता है। सो मैं इस (सिद्धान्त) में कोई भलाई नहीं देखता'॥ २॥

उसने उत्तर दिया 'निःसंदेह यह ऐसेही है हे मघवन्! (तूने ठीक समझा है, क्योंकि छाया आत्मा नहीं है), पर मैं तुझे उसी (असली आत्मा) का फिर व्याख्यान करूंगा (जिसका व्याख्यान पहले करचुका हूं, तुम जो उसे नहीं समझे, सो तुम्हारे अन्तःकरण पर अभी कोई मैल है, पहले उसके दूरकरने के लिये) और बत्तीस बरस मेरे पास (ब्रह्मचर्य) वास करो'॥

उसने और बत्तीस बरस उसके पास वास किया, तब उसे प्रजापति ने कहा॥ ३॥

दसवां खण्ड

'य एष स्वप्ने महीयमानश्चरत्येष आत्मेति' होवाच एतदमृतमभयमेतद् ब्रह्मेति'। स ह शान्तहृदयः प्रवव्राज। सहाप्राप्यैव देवानेतद्भयं ददर्श। तद् यद्यपीदᳪशरीरमन्धं भवत्यनन्धः स भवति। यदि स्राममस्रामो, नैवैषोऽस्य दोषेण दुष्यति॥ १॥ न वधेनास्य हन्यते नास्य स्राम्येणस्रामः। घ्नन्ति त्वेवैनं विच्छाययन्तीवाप्रियवेत्तेव भवत्यपिरोदितीव। नाऽहमत्र भोग्यं पश्यामीति॥ २॥ स समित्पाणिः पुनरेयाय। तᳪह प्रजापतिरुवाच। 'मघवन् यच्छान्तहृदयः प्राव्राजीः, किमिच्छन् पुनरागमहाति'। सहोवाच। 'तद्

यद्यपीदं शरीरमन्धं भवत्यनन्धः स भवति, यदि स्रा ममस्रामो नैवैषोऽस्य दोषेण दुष्यति ॥ ३ ॥ न वधेना स्य हन्यते नास्य स्राम्येण स्रामः । घ्नन्ति त्वेवैनं विच्छाय- यन्तीवाप्रियवेत्तेव भवत्यपि रोदितीव । नाहमत्र भोग्यं पश्यामीति'। 'एवमेवैष मघवन्निति' होवाच । एतं त्वेव ते भूयोऽनुव्याख्यास्यामि । वसापराणि द्वात्रिंशतं वर्षाणीति' । सहापराणि द्वात्रिंशतं वर्षाण्युवास । तं होवाच ॥ ४ ॥

यह जो स्वप्न में महिमा अनुभव करता हुआ विचरता है, आत्मा है, यह अमृत है, यह अभय है, यह ब्रह्म है ॥

तब इन्द्र शान्तहृदय होकर चलागया । पर देवताओं के पा पहुंचने से पहले ही उसने यह भय देखा । कि यद्यपि यह ठीक है कि यह शरीर यदि अन्धा भी होजाए, तो वह (स्वप्न द्रष्टा आत्मा) अन्धा नहीं होता, यदि यह काना हो, तो वह काना नहीं, होता । न इसके दोष से वह दूषित होता है, ॥ १ ॥

न इसके वध से वह मरता है, न इसके काना होने से यह काना होता है । तथापि इसको मानो मारते हैं, और भगाते हैं (इसका पीछा करते हैं) यह मानों अप्रिय देखता है और रोता है * । इसलिये मैं इस (सिद्धान्त) में कोई अच्छा फल नहीं देखता ॥ २ ॥

---

*यद्यपि न कोई उसे मारता है, न भगाता है, न यह अप्रिय देखता है, और न रोता है, तथापि स्वप्न समय में वैसा ही यह देखता है, इसलिये 'इवन्माना' कहा है प्रजापतिने स्वप्न के द्रष्टा को आत्मा बतलाने से देहात्मा, की भ्रान्ति को दूर कर दिया है ॥

ओ वह समिधा हाथ में लेकर फिर वापिस आया, उसे प्रजापतिने कहा 'मघवन् ! तुम शान्तहृदय होकर चले गएथे, किस प्रयोजनके लिये िर वापिस आए हो, ?

सने कहा 'भगवन् यद्यपि यह ठीक है, कि यह शरीर अन्धा हो, तो वह अन्धा नहीं होता, यदि यह काना हो जाए, तो वह का नहीं होता। न यह इसके दोष से दूषित होता है ॥ १ ॥

न इसके वधसे मरता है। न इसके काना होने से काना होता 'तथापि मानों इसको मारते हैं और भगाते हैं। और यह मानों य देखता है और रोता है। सो मैं इसमें कोई अच्छा फल हीं देखता ॥

प्रजापति ने कहा 'निःसंदेह यह ऐसेही है हेमघवन्! पर मैं इसीको फिर व्याख्यान करूंगा, अभी और बत्तीस बरस मेरेपास ब्रह्मचर्य वासकरो। उसने और बत्तीस बरस वास किया। तब उसके लिये प्रजापति ने उपदेश दिया ॥ ४ ॥

ग्यारहवां खण्ड

'तद् यत्रैतत् सुप्तः समस्तः सम्प्रसन्नः स्वप्नं न विजानात्येष आत्मेति' होवाच 'एतदमृतमभयमेतद् ब्रह्मेति'। सह शान्तहृदयः प्रवव्राज। स हाप्राप्यैव देवानेतद् भयं ददर्श। नाहखल्वयमेव ँ सम्प्रत्यात्मानं जानात्ययमहमस्मीति, नो एवेमानि भूतानि, विनाश मेवापीतो भवति। नाहमत्र भोग्यं पश्यामीति ॥ १ ॥

स समित्पाणिःपुनरेयाय। त ँ ह प्रजापतिरुवाच 'मघवन् ! यच्छान्तहृदयःप्राव्राजीः किमिच्छन्पुनरागम इति'

सहोवाच 'नाहखल्वयं भगव एवꣳ सम्प्रत्यात्मानं जा
त्ययमहमस्मीति नो एवेमानि भूतानि, विनाशमेवा
भवति। नाहमत्रभोग्यं पश्यामीति ॥२॥ 'एवमेवै
वन्निति' होवाच 'एतं त्वेव ते भूयोऽनुव्याख्यास्या
एवान्यत्रैतस्माद्, वसापराणि पञ्च वर्षाणीति'।
वर्षाण्युवास। तान्येकशतꣳ संपेदुरेतत् तद्यदाहुरे
ꣳ हवै वर्षाणि मघवान् प्रजापतौ ब्रह्मचर्यमुवा
तस्मै होवाच ॥ ३ ॥

जब यह सोया हुआ, आराम करता हुआ सम्प्रसन्न [
चल से रहित, पूरे आराम में ] हुआ, स्वप्न को नहीं देखत
यह आत्मा है, यह अमृत है, अभय है, ब्रह्म है * ॥

॥१॥ इन्द्र शान्तहृदय होकर चलागया। पर देवताओं के पा
पहुंचने से पहिले ही उसने यह भय देखा। कि यह [ सुषुप्तावस्थ
का आत्मा ] अपने आप को भी इस प्रकार ठीक २ नहीं
जानता है, कि यह मैं हूं। और न ही इन भूतों को [ जानता है
जैसा कि जाग्रत और स्वप्न में जानता है ] मानो विनाश में ही
लीन हुआ [ विनष्ट हुआ सा ] होता है। मैं इस (सिद्धांत) में कोई
अच्छा फल नहीं देखता ॥ २ ॥

तब वह समिधा हाथमें लेकर फिरवापिस आया, उसको प्रजा-
पति ने कहा 'मघवन् तुम शान्तहृदय होकरचले गएथे, किस प्रयो-
जन के लिये फिर वापिस आए हो'!

* देखो छान्दो०उप०८। ६। ३

उसने कहा 'हे भगवन्! यह उस समय अपने आप को भी इस प्रकार ठीक२ नहीं जानता है, कि यह मैं हूं, और न ही इन भूतों को जानता है, मानों विनष्ट हुआ सा होता है। मैं इस में कोई अच्छा फल नहीं देखता हूं ॥ २ ॥

प्रजापति ने उत्तर दिया " निःसंदेह हे मघवन्! यह ऐसे ही है' इसी का† तुझे फिर व्याख्यान करूंगा, इससे भिन्न यह नहीं है। और पांच बरस यहां वास करो ॥

उसने और पांच बरस वास किया। सो यह एक सौ एक [ ३२+३२+३२+५=१०१] बरस हुए। जो, यह कहा करते हैं, कि इन्द्र ने प्रजापति के पास एक सौ एक बरस ब्रह्मचर्यवास किया। तब प्रजापति ने उसको उपदेश दिया ॥ ३ ॥

बारहवां खण्ड

मघवन् मर्त्यं वा इद ँ शरीरमात्तं मृत्युना। तदस्यामृतस्याशरीरस्यात्मनोऽधिष्ठानम्। आत्तो वै सशरीरः प्रियाप्रियाभ्याम्। न ह वै सशरीरस्य सतः प्रियाप्रिययोरपहतिरस्त्यशरीरं वाव सन्तं न प्रियाप्रिये स्पृशतः ॥ १ ॥ अशरीरो वायुरभ्रं विद्युत् स्तनयित्नुरशरीराण्येतानि। तद्यथैतान्यमुष्मादाकाशात् समुत्थाय परं ज्योतिरुपसम्पद्य स्वेन रूपेणाभिनिष्पद्यन्ते ॥ २ ॥

† जिस आत्मा का पहले जाग्रत् में उपदेश दिया है, उसी का फिर स्वप्न में, फिर सुषुप्ति में। और अब उसी आत्मा का तीनों अवस्थाओं से अलग हुए का स्वरूप वर्णन करेंगे ॥

एवमेवैष सम्प्रसादोऽस्माच्छरीरात् समुत्थाय परं ज्योतिरुपसम्पद्य स्वेन रूपेणाभिनिष्पद्यते स उत्तमः पुरुषः। स तत्र पर्येति जक्षत् क्रीडन् रममाणः स्त्रीभिर्वा यानैर्वा ज्ञातिभिर्वा नोपजन ँ स्मरन्निद ँ शरीर ँ स यथा प्रयोग्य आचरणे युक्त एवमेवायमस्मिञ्छरीरे प्राणो-युक्तः ॥ ३ ॥ अथ यत्रैतदाकाशमनुविषण्णं चक्षुः स चाक्षुषः पुरुषो दर्शनाय चक्षुरथयो वेदेदं जिघ्राणीति स आत्मा गन्धाय घ्राणमथ यो वेदेदमभिव्याहराणीति स आत्माऽभिव्याहाराय वागथ यो वेदेद ँ शृणवानीति स आत्मा श्रवणाय श्रोत्रम् ॥ ४ ॥ अथ यो वेदेदं मन्वानीति स आत्मा मनोऽस्य दैवं चक्षुः। स वा एष एतेन दैवेन चक्षुषा मनसैतान् कामान् पश्यन् रमते ॥ ५ ॥ य एते ब्रह्मलोके। तं वा एतं देवा आत्मानमुपासते, तस्मात् तेषा ँ सर्वे च लोका आत्ताः सर्वे च कामाः। स सर्वा ँ श्च लोकानाप्नोति सर्वा ँ श्च कामान्, यस्तमात्मानमनुविद्य विजानातीतिह प्रजापतिरुवाच प्रजापतिरुवाच ॥ ६ ॥

* मघवन् ! यह शरीर मर्त्य [ मरने वाला ] है, जो मृत्यु मे

---

* जाग्रत् स्वप्न और सुषुप्ति इन तीनों अवस्थाओं में आत्मा को स शरीर दिखलाकर अब अपने निजरूप में आत्मा का स्वरूप दिखलाते

पकड़ा [ ग्रसा ] हुआ है। यह इस अमर और अशरीर आत्मा का अधिष्ठान [ रहने की जगह ] है। जबतक यह सशरीर है [ शरीर के साथ एक होरहा है, शरीर में आत्माऽभिमान रखता है ] यह प्रिय और अप्रिय [ हर्ष शोक ] से पकड़ा [ ग्रसा ] हुआ है। जबतक यह सशरीर है, तब तक प्रिय और अप्रिय का विनाश नहीं होता है। पर जब यह अशरीर होता है [ शरीर से अपने आप को अलग समझता है ] तब इसको प्रिय और अप्रिय नहीं छूते हैं* ॥१॥

अशरीर है वायु, मेघ, बिजली और गर्जना, यह विना शरीर के [ विना हाथ पाओं आदि के ] हैं, जैसे यह उस आकाश से उठकर परमज्योति को प्राप्त होकर अपने असली रूप से प्रगट होते है ॥२॥

इसी प्रकार यह सम्प्रसाद [ निर्मल हुआ आत्मा ] इस शरीर से उठ कर परमज्योति को प्राप्त होकर अपने असली रूप से प्रगट होता है † यह [ इस अवस्था में ] उत्तम पुरुष है। वह

---

हैं, और प्रसंग से यह दिखलाते हैं, कि सुख दुःख और विनाश आदि के सारे भय सशरीरता में हैं, अशरीर आत्मा इनसे ऊपर है ॥

* दुनिया के हर्ष शोक उसको नहीं छूते, किन्तु ब्रह्मानन्द को तो वह उप भोग करता ही है ॥

† यहां परमज्योति से एक जगह सूर्य की गर्मी अभिप्रेत है, और दूसरी जगह परब्रह्म। वायु जब चल नहीं रहा, तो वह आकाश में आकाश के साथ इसतरह एक होरहा है, जैसे शरीर में शरीर के साथ आत्मा। इसी प्रकार बादल, बिजली और गर्जे भी आकाश में लीन हुए हुए हैं। सूर्य की गर्मी पाकर वायु अपने असली रूप को धारणकर बहनेलगता है, बादल प्रगट होते हैं, बिजली चमकती है और गर्जना प्रगट होती है। इसीप्रकार यह आत्मा जो स्थूल सूक्ष्म और कारण शरीर में छिपा हुआ है, वह परब्रह्म को पाकर अपने असलीरूप में प्रगट होता है। आत्मा के पक्ष में परमज्योति का अर्थ कई व्याख्याताओं ने ब्रह्मविद्यार्थी लिया है ॥

इस शरीरको जिसमें वह जन्माथा स्मरण न करता हुआ, वहां स्त्रियों के यानोंके वा ज्ञातियोंके साथ हंसता ( वा खाता ) खेलता और आनन्द भोगता हुआ विचरता है*। जैसे घोडा रथमें जुड़ा हुआ होता है, इसी प्रकार इस शरीर में यह प्राण [ प्रज्ञात्मा ] जुड़ा हुआ है†॥ ३ ॥

जहां यह आकाश [ आंख के छेद ] में नेत्र जड़ा हुआ है, वहां वह चाक्षुष [ नेत्र का ] पुरुष है, नेत्र उसके देखने के लिये है, [ देखने का साधन है ] और जो यह जानता है, कि मैं इसे सूंघूं, वह आत्मा है, और घ्राण गन्धग्रहण करने का साधन है, और जो यह जानता है, कि मैं यह बोलूं, वह आत्मा है और वाणी बोलने का साधन है। और जो यह जानता है, कि मैं यह सुनूं, वह आत्मा है, श्रोत्र सुनने का साधन है ॥ ४ ॥

जो यह जानता है, कि मैं इसे ख्याल करूं, वह आत्मा है, मन उसका दैवनेत्र [ दिव्यदृष्टि ] है ‡। वह इस दैवनेत्र-मन से इन कामनाओं को देखता हुआ आनन्द भोगता है ॥ ५ ॥

जो यह ब्रह्मलोक में है। देवता इस आत्मा को उपासते हैं, इस लिये सारे लोक और सारी कामनाएं उनके वश में हैं वह जो इस आत्मा को ढूंढ कर जानलेता है, वह सारे लोकों और सारी कामनाओं को प्राप्त होता है, यह प्रजापतिने कहा, हां, प्रजापतिने कहा ॥ ६ ॥

---

* यह आनन्द उसे ब्रह्मलोक में होते हैं जो मानस हैं॥

† जिसतरह रथका चलानेवाला घोड़ा रथ से अलग है, इसी प्रकार इस शरीर का चलानेवाला प्रज्ञात्मा इससे अलग है॥

‡ मन दिव्यदृष्टि इसलिये है, कि इससे आत्मा केवल वर्तमान स्थूल और व्यवधान रहित को ही नहीं देखता, किन्तु भूत भविष्यत, सूक्ष्म, दूरस्थित और ओट में स्थित को भी देखलेता है॥

तेरहवां खण्ड

श्यामाच्छवलं प्रपद्ये शवलाच्छ्यामं प्रपद्येऽश्वइव रोमाणि विधूय पापं चन्द्रइवराहोर्मुखात् प्रमुच्य धूत्वा शरीरम कृतं कृतात्मा ब्रह्मलोकमभिसंभवामीत्यभि संभवामीति ॥ १ ॥

मै श्याम (हृदयस्थ ब्रह्म] से शवल [ब्रह्म लोक] को प्राप्त होता हूं। शवल से श्याम को प्राप्त होता हूं *। घोड़ा जैसे रोमों को झाड़ता है इस प्रकार पापों को झाड़कर, चन्द्र जैसे राहु के मुख में [छूटता है] इसतरह छूटकर, शरीर को झाड़कर [देहाभिमान छोड़कर] कृतार्थहुआ अज मैं अकृत ( अकार्य ) ब्रह्मलोक को प्राप्त होता हू, हा, प्राप्तहोता हूं ॥

चौदहवां खण्ड

आकाशो वै नाम नामरूपयोर्निर्वहिता, ते यदन्तरा तद्ब्रह्म तदमृतꣳस आत्मा। प्रजापतेः सभां वेश्म प्रपद्ये, यशोऽहं भवामि ब्रह्मणानां यशोराज्ञां यशोविशाम्। यशोहमनु प्रापत्सि सहाहं यशसां यशः। श्येतमदत्कमदत्कꣳ श्येतं लिन्दुमाभिगां लिन्दु माभिगाम् ॥१॥

---

* पर और अपर ब्रह्म को श्याम और शवल नाम से वर्णन किया है। श्याम, कालावर्ण और शवल, चितकबरा। ब्रह्मका शुद्ध स्वरूप मन वाणी से परे है, वह अज्ञेय है, उस पर अन्धेरा है, इसलिये वह श्याम है। और शवल के धर्म सापेक्ष है (बाहर के पदार्थों की अपेक्षा से है) इसलिये उसका यह स्वरूप दोरंगा कहा है

आकाश * है जो सारे नाम और रूप का निर्वाह करनेवाला है। वह दोनों ( नाम और रूप ) जिसके मध्य में है, वह ब्रह्म है, वह अमृत है, वह आत्मा है। मैं प्रजापति की सभा † को, घर को, प्राप्त होता हूं; मैं ब्राह्मणों में से यशरूप होता हूं, क्षत्रियों में से यशरूप, वैश्यों में से यशरूप होता हूं। मैंने उस यश को पालिया है, मैं यशों का यश हूं। मैं उस श्वेत को, जिसको कोई दान्त नहीं तथापि खानेवाला है, ऐसे श्वेत घर को प्राप्त न होऊं ‡, हां (इस) घर को प्राप्त न होऊं ॥

पन्द्रहवां खण्ड

तद्धैतद् ब्रह्मा प्रजापतय उवाच, प्रजापतिर्मनवे मनुः प्रजाभ्यः। आचार्यकुलाद् वेदमधीत्य यथाविधानं गुरोः कर्मातिशेषेणाभिसमावृत्य कुटुम्बे शुचौ देशे स्वाध्यायमधीयानो धार्मिकान् विदधदात्मनि सर्वेन्द्रियाणि संप्रतिष्ठाप्याहिंसन् सर्वभूतान्यन्यत्र तीर्थेभ्यः। स खल्वेवं वर्तयन् यावदायुषं ब्रह्मलोकमभिसम्पद्यते। न च पुनरावर्तते न च पुनरावर्तते ॥ १ ॥

यह ( आत्मज्ञान ) ब्रह्मा ने प्रजापति को बतलाया, प्रजापति ने मनु को, मनु ने प्रजाओं को § (इस प्रकार सम्प्रदाय की परम्परा

---

* आकाश यहां ब्रह्म का नाम है, क्योंकि वह आकाश की नाईं अशरीर है और परमसूक्ष्म है।

† प्रजापति की सभा, प्रभुविमित हिरण्मय ( देखो पूर्व ८। ५। ३ )

‡ श्येतं = वर्णेन पक्वबदरसमं रोहितम्। तथा अदत्कं = दन्तरहितमपि अदत्कं = भक्षयितृ = श्येतं व्यञ्जनं ( योनि मन्दिरं प्रजननेन्द्रियमित्यर्थः ) = तत्सेविनां तेजो बलवीर्यविज्ञानधर्माणामपहन्तृ = विनाशयितृ इत्येतत्। यदेतं प्रसन्नं श्येतं लिन्दु = पिच्छलं, तन्माऽभिगां गच्छेयम्। ( शङ्कराचार्य )

§ प्रजापति = कश्यप। और मनु, कश्यप का पुत्र ( शंकराचार्य )

से आया हुआ यह उपनिषद्विज्ञान अब तक सुरक्षित है ) । चाहिये कि आचार्यकुल में जाकर, गुरु की ओर जो उस का कर्तव्य है उसको पूरा करता हुआ बाकी बचे हुए समय में यथाविधि वेद को पढ़े। फिर समावर्तन होने के पीछे कुटुम्ब में स्थिर हो कर शुद्ध देश में स्वाध्याय पढता हुआ और ( पुत्र तथा शिष्यों को ) धार्मिक बनाता हुआ अपने सारे इन्द्रियों को आत्मा ( हार्दब्रह्म ) में लीन करके सिवाय तीर्थों के* किसी भी प्राणी को पीडा न देवे। वह जो आयुभर ऐसा वर्तता है, वह ब्रह्मलोक को प्राप्त होता है, और फिर वापिस नहीं आता है, हां, फिर वापिस नहीं आता है† ॥ १ ॥

छान्दोग्य उपनिषद् का शान्ति पाठ—ओं० आप्यायन्तु ममाङ्गानि वाक्प्राणश्चक्षुः श्रोत्रमथो बलमिन्द्रियाणि च सर्वाणि सर्वं ब्रह्मौपनिषदं माहं ब्रह्म निराकुर्यां मा मा ब्रह्म निराकरोदनिराकरणमस्त्वनिराकरणं मेऽस्तु । तदात्मनि निरते य उपनिषत्सु धर्मास्ते मयि सन्तु ते मयि सन्तु ॥

ॐ शान्तिः ! शान्तिः !! शान्तिः !!! ॥

॥ समाप्तेयं छान्दोग्योपनिषत् ॥

॥ ओं तत्सत् ॥

---

* भिक्षा के निमित्त घूमने आदि से भी प्राणियों को पीडा होसकती है, इसलिये कहा है सिवाय तीर्थों के। तीर्थ अर्थात् जिस विषय में शास्त्र अनुज्ञा देता है, उस के सिवाय ( शंकराचार्य )

† अर्थात् शरीरग्रहण करने के लिये फिर वापिस नहीं आता। (चन्द्रलोक से जैसे पुनरावृत्ति होती है, उसकी नाईं) ब्रह्मलोक से भी प्राप्त हुई जो पुनरावृत्ति है, उसका यह निषेध है। अर्थात् अर्चिरादि मार्ग से कार्य ब्रह्मलोक को प्राप्त होकर जबतक ब्रह्मलोक की स्थिति है तबतक वहीं रहता है, उससे पहले (अर्थात् महाप्रलय से पहले) वापिस नहीं आता है, यह अभिप्राय है (शंकराचार्य) ॥

# छान्दोग्य उपनिषद् के प्रवाकों की वर्णानुक्रमणिका।

खण्डविभागाद्यपदानि, अध्यायादीनि



खण्डविभागाद्यपदानि, अध्यायादीनि

## ओ



## औ



## क.

## श.



## ष.



## स.